अधूरे प्रयोग भी खाद्य पदार्थों की थोड़ी मात्रा में रक्षा अवश्य करेंगे और उस खाद्य पदार्थ में फलतः विष की उत्पत्ति न्यून मात्रा में ही होगी और जल, वायु सुरक्षित रहेगी।

अवस्था नं० २—में खाने के बाद अच्छा हो हाज़मा जल, वायु, अग्नि (५० ° से १५० ° फ०ह०) के इकट्ठे संसर्ग से ही होता है यानी मनुष्य तापक्रम ९८.४ ° फ० ह० पर ऊंचा स्वास्थ्य रहता है। वैद्यों की सम्मति से अपनी पाचन शक्ति को अच्छा रखने से मनुष्यों का शरीर बहुत साधारण मात्रा में विषोत्पत्ति करेगा और घरों के वातावरण को केवल थोड़ा ही विषाक्त करेगा। ऐसा न होने से एक एक मनुष्य शरीर और घरों को बन्द वायु में विशेष कर रात्रि को सोते समय वायु मंडल में एक बहुत दीर्घ गंदगी के ढ़ेर से भी अधिक मात्रा में विष फेंकता रहेगा।

अवस्था नं० ३—में विष्टा मूत्र और शरीर के अन्य भागों के मल को शरीर से निकलते ही जल, वायु, अग्नि (५० ° से १५० ° फ० ह०) के इकट्ठे संसर्ग में से किसी भी एक तत्व को हटा लेना चाहिएं जिससे प्राकृतिक परिवर्तन और सड़ाव गलाव की क्रिया थोड़ी देर तक (गुसलखाने से विष्टागृह में दफ़न करने तक) रुक जावे विष्टा से जल और अग्निका तो संसर्ग हटाना बहुत कठिन और खर्चीला है परन्तु वायु का संसर्ग सैनिटरी-पाइपों के उपचार से स्वयं हट जाता है। जहां सैनिटरी पाइप न लगे हों वहां विष्टा को किसी बन्द बक्स या बर्तन में बन्द करके रखना चाहिये जिसमें वायुमंडल की वायु कम से कम दूषित हो।

## जलाना और गलाना दो प्रकार से विषाक्त का छिन्न भिन्न करना।

(क) प्राचीन भारतीय वैज्ञानिकों के दृष्टी कोण से मल और मृतक शरीर दोनों को छिन्न भिन्न करने का सर्वोत्तम साधन अग्नि से दहन कर देना ही है क्यों कि इससे शीघ्र ही परिवर्तन हो जाता है और चारों तत्व पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु एक दूसरे से भिन्न २ हो कर भूस्थल में अपने २ समुद्रों में लुप्त हो जाते हैं और दूसरा साधन गलाने का है जिस मे परिवर्तन गलाव और सड़ाव की क्रिया से बहुत शनैः २ होता है। इस प्रकार के साधन में विषोत्पत्ति की मात्रा बहुत अधिक होती है। साधारणतः जमीन में गढ़े खोद कर विष्टा गृह बना कर उन में विष्टा और अन्य मलों को दबा दिया जाता है। प्राकृतिक नियमानुसार विष्टा गृह में पहुंच ने के बाद इसको जल, वायु और अग्नि (५० ° से १५० ° फ० ह०)का इकट्ठा संसर्ग ही जल्दी से जल्दी जला सड़ा देगा परन्तु इस प्रयोग से बदबू काफी उड़ेगी और वायु मंडल विषाक्त होगा इस कारण इस प्रयोग में थोड़ा सा परिवर्तन कर के काम में लाया जाता है यानी गढ़ों को हलकी मिट्टी की तह से ढांप दिया जाता है इससे बदबू का उड़ना बहुत कम हो जाता है और वायु पहिले ही काफी प्रवेश कर जाती है। इन विष्टा गृहों में चूंकि विष्टा एक बड़ी मिकदार में इकट्ठी होती है इसलिये इसके अन्दर प्रकृति के सफाई करने वाले कीटाणु उत्पन्न हो कर इसका परिवर्तन करते हैं। इसी प्रकार से सैप्टिक टैन्क प्रकार के विष्टा गृहों में भी कीटाणुओं द्वारा विष्टा को छिन्न भिन्न कराया जाता है। अन्तर प्राकृतिक सिपाहियों के केवल प्रकार और आकृति का

है। दोनों प्रकार के विष्टा गृहों में भिन्न २ प्रकार के कीटाणु कार्य करते हैं।

## विषाक्त पदार्थों (मल मूत्र आदि) को नष्ट करने वाला एक और वैज्ञानिक सरल और परमोपयोगी साधन

जहां प्राकृतिक नियमों पर आधारित केवल दो ही प्रकार के साधन पदार्थ को नाश (छिन्न-भिन्न) करने वाले हैं एक दहन और दूसरा गलाना जैसा उपरिलिखित विवरण में बता चुके हैं—वहाँ भारत देश के प्राचीन स्वास्थ्य वैज्ञानिक और स्वास्थ्य इन्जीनियर एक तीसरे प्रकार का साधन मल नाश करने का प्रयोग में लाये। इस साधन को हम 'विकरण' के नाम से पुकारते हैं। यह साधन असल में 'गलाव' साधन ही का एक विशेष रूप है। इसमें तीनों प्रकार के विषाक्त पदार्थ अथवा सूखे तरल और गैसीय मनुष्य शरीर से निकलते समय ही पृथ्वी जल, वायु के समुद्रों में मिला दिये जाते हैं। 'विकरण' साधन में होता यह है कि किसी प्रकार के मल को बहुत ही न्यून मात्रा में उठाकर उसी प्रकार के तत्व के समुद्र में उत्पन्न होने के साथ साथ मिला देना, जहां पर वह इतना न्यून गरदाना जावे कि वायु और अग्नि (ऊष्णता) के प्रभाव से कुछ क्षणों में ही उस मल की शुद्धि प्राकृतिक नियमानुसार हो जाती है और कोई भी पदार्थ अन्त में विषाक्त या दूषित नहीं रहता।

यह 'विकरण' साधन छिदी बसी हुई बस्तियों और ग्रामों में बड़ा ही उपयोगी साधन है। इतना सस्ता प्रयोग है कि खर्चा कुछ होता ही नहीं और स्वच्छता की मात्रा उसी ऊंचे दर्जे की प्राप्त हो जाती है। यदि इस

साधन में स्वच्छता इतनी ऊंची न प्राप्त होती संभवतः भारत के प्राचीन वैज्ञानिक इसका कभी प्रयोग न करते (लेखक का यह विश्वास है)।

यह 'विकरण' साधन मल नाश करने में भारत की ९५ प्रति सैंकड़ा ग्रामीण जनता प्रयोग में लाती है और हमारे गरीब देश के लिये यह साधन बड़ा ही उपयोगी और हितकारी है। इस को दूसरे देशों में भी लोग प्रयोग में लाते रहे हैं और कहीं २ ला भी रहे हैं। इसके प्रयोग में परिवर्तन करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

इसी साधन के आधार पर ग्रामीण सज्जन शौचादिक क्रियाएं ग्रामों के नजदीक जंगल में कर लेतें हैं और रहने के मकानों में पखाने आदि प्रायः नहीं बनाते। प्राकृतिक नियमानुसार मनुष्य स्वास की बिषाक्त वायु तो इसी साधन पर दुनियां के हर देश में वायु मंडल में फेंकते रहते है। तो यदि वह मल मूत्र भी इसी साधन से बेगरी बस्तियों में 'विकरण' क्रिया से छिन्न भिन्न कर दिया जावे तो इससे कोई खराबी नहीं होती। भारत वर्ष के प्राचीन कई ग्रन्थों में इस बात का वर्णन आया है कि 'एक बड़े तालाब का पानी गंदा नहीं होता तात्पर्य यह था कि एक बड़े तालाब का जल थोड़ी सी गंदगी से गंदा नहीं होता'।

खुली वायु मंडल में जब एक मनुष्य पेशाब करता है तो कोई गंदगी नहीं फैलती क्यों कि उस पिशाब में से बिषाक्त 'अमोनिया' और अन्य प्रकार की गैसें खुले वायु मंडल में मिल जाती है और जल का हिस्सा जमीन में शोषित होकर

नीचे चला जाता है। इसी प्रकार से खुली हवा में विष्टा तुरन्त ही नष्ट कर दी जाती है। इस से सारांश यह निकलता है कि मल मूत्र और विष्टा को छिन्न भिन्न करने के तीन प्रकार के साधन हैं।

(i) दहन (ii) गलाव सड़ाव (iii) विकरण—इन में से घनीबसी हुई बस्तियों के लिए जैसे शहर और बड़े कस्बे और ग्राम 'गलाव सड़ाव' का साधन काम में लाया जावे और बेगरी बसी हुई बस्तियों में जैसे छोटे ग्राम 'विकरण' साधन काम में लाया जावे। दोनों साधन अपनी २ जगह पर उपयोगी हैं। इस बात का अवश्य ध्यान रहना चाहिये कि जौनसा साधन किसी स्थान पर प्रयोग में लाया जावे पूर्णतः लाया जावे ऐसा न करने से दोनों प्रकार की क्रियाएँ अधूरी रह जायेंगी और वातावर्ण (जल वायु) की शुद्धि पूरे प्रकार से न हो सकेगी क्योंकि दोनों के उसूल एक दूसरे से अलग हैं जहाँ 'गलाव सड़ाब' साधन में मल मूत्र विष्टा को किसी सीमैंट आदि जल को शोखित न करने वाली वस्तु का फर्श लगाकर जल्दी से जल्दी इकट्ठा करके किसी बक्स में बन्द करने का प्रयत्न किया जाता है वहां 'विकरण' साधन में घरों के कच्चे फर्श ज्यादा उपयोगी होते हैं। जैसे यदि दो छोटे छोटे मकान के कमरे बनवाए जाएं एक पक्का सिमैंट के फर्श का दूसरा कच्चा मिट्टी के फर्श का। दोनों में रात्रि के समय यदि एक एक बच्चा पिशाब कर दे तो पक्के फर्श वाले मकान में बदबू शीघ्र ही आने लगेगी और कच्चे मकान में चार बच्चों के मल मूत्र से भी बदबू न आयेगी—इसका कारण स्पष्ट है पक्के मकान की दीवारें और फर्श आदि पक्के होने के कारण गंदी और विषाक्त वायु

और जल को शोषित करने की सामर्थ मौजूद नहीं जब कि कच्चे मकान की दीवारों और फर्श में शोषित कर ने वाली सम्मर्थ मौजूद होती है और इसी कारण से शोषण क्रिया आरंभ साथ साथ हो जाती है। इसी के आधार पर यह कहा जा सकता है कि ग्रामों में जब तक पहिले वहाँ की सफाई के तरीकों में परिवर्तन न कर दिया जावे जब तक वहां पर कच्ची गलियों या नालियों को पक्का करने की कोई जल्दी न करनी चाहिये वरना स्वच्छता के स्थान में गंदगी अधिक रहना प्रारंभ हो जायगी और स्वास्थ्य दृष्टि कोण से उसका फल विपरीत निकलेगा।

सारॉंश यह निकला कि जहाँ बंद वायु में विष्ठा और मूत्र आदि को इकट्ठा कर के 'सड़ाव गलाव' करने का साधन शहरों और घनी बसी हुई बस्तियों के लिए परमोपयोगी है वहाँ पर 'बिकरण' साधन ग्रामों और छिदी बसी हुई बस्तियों के लिए परमोपयोगी है। 'विकरण' साधन इतना सरल और सस्ता है कि हमारे देश की ६५ प्रतिशत जनता इसी साधन का प्रयोग करती है। जिन ग्रामों में उन्नति के हितार्थ पक्के मकान सड़कें या नालियें बनाई जावें उन ग्रामों में मल नष्टता के साधन भी साथ साथ बदल दिया जाना परमावश्यक है।

(ख) जहां पर हमारे मौजूदा स्वास्थ्य रक्षक साधनों में अनेक कारणों से कुछ त्रुटियाँ आगई हैं वहां पर मौजूदा पाश्चात्य स्वास्थ्य रक्षक साधनों में बहुत सा अंश असत्यता का है। हमको यह भ्रम न होना चाहिये कि पाश्चात्य वैज्ञानिकों की हर बात सत्यता पर आधारित है और हमारे लिये अनुकरणीय है।

हमको सर्व प्रथम अपने प्राचीन भारतीय वैज्ञानिकों के बताए हुए सिद्धान्तों को भली प्रकार विचार कर निरीक्षण करना चाहिए और हरेक की वैज्ञानिक महत्वता को समझना चाहिये. और आवश्यकतानुकूल देश और काल का ध्यान रखते हुए थोड़ा बहुत घटा बढ़ा कर उनको यदि कहीं त्रुटियां मिले उन को शोधन कर के फिर अपनाना चाहिये और फिर भी यदि यह बात प्रमाणित, हो जावे कि पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने कोई नवीन आविश्कार स्वास्थ्य सम्बन्धी सिद्धान्तो में किया है जो हमारे सिद्धान्तों के प्रतिकूल नहीं पड़ता और फिर भी उपयोगी है तो हम को विशाल हृदय से एसी बातों को मान ही लेना चाहिये परन्तु मानना तब चाहिये जब उस सिद्धाँत की उपयोगता अपने सिद्धांतों की उपयोगता से अधिक सिद्ध हो जावे और साथ २ इसके प्रयोग सस्ते भी हों, जिन को हमारी देश की जनता सहन कर सके। हम को ऊपरी तड़क भड़क या बड़े २ कारखानों की बनाई हुई केवल कहावत मात्र में जादू का असर दिखाने वाली स्वास्थ्य संबन्धी स्वच्छता उत्पादन औषधियों के चक्कर से अपने को बचाकर ही रखना होगा और झूटी उन्नति के प्रलोभन से अपने उन स्वास्थ्य रक्षक सिद्धान्तों का जो प्राकृतिक नियमों पर आधारित है बलिदान नहीं करना है और साधारण त्रुटियों के गढ़े से निकल कर असत्यता को खाई में नहीं गिरना है भले ही हमको अपनी त्रुटियाँ दूर करने में थोड़ी देर हो जावे कोई विशेष हानि नहीं होगी।

इतना विश्वास हम फिर दिलाते हैं कि भारत देश में पूर्वजों की बहुत सी स्वास्थ्य संबन्धी, रहन सहन, खान पान, की क्रियायें वैज्ञानिक सत्यता पर आधारित थीं और अब भी है

केवल हम को इन क्रियाओं के वैज्ञानिक महत्व से अनभिज्ञ होने के कारण यह सुनना पड़ता है कि पाश्चात्य आधुनिक वैज्ञानिकों ने स्वास्थ्य विज्ञान में महान उन्नति कर दिखलाई है और यह कि भारत देश वासियों की उन्नति भी केवल उन्ही साधनों द्वारा हो सकती है।

(ग) धूम्र विज्ञान--केवल सादी अग्नि की प्रज्वलता से नित्य प्रतिदिन छोटी छोटी अंगीठियों और अग्नि के ढ़ेरों में अग्नि जला कर घरों की विषाक्त वायु और बीमारी आदि के फैलने पर या चैत्र और फाल्गुन मास में होली आदि के अवसरों पर ग्रामों और शहरों के चौराहों पर बड़े परिमाण में अग्नि के ढ़ेरों में अग्नि जला कर गलियों और मुहल्लों की विषाक्त वायु तो प्राचीन भारत वासी स्वच्छ करने में प्रवीण थे ही परन्तु साथ साथ एक और साधन जिसको 'धूम्र विज्ञान' कहा जाता है इस में भी निपुण थे। इस प्रज्वलित अग्नि में साथ २ कुछ ऐसी विष नाशक, रोग नाशक, स्वास्थ्य वर्धक औषधियां जला कर इन के धूम्र से अनेक प्रकार के लाभ लिये जाते थे। इस विज्ञान में विदेशी वैज्ञानिक आज तक अनभिज्ञ हैं और अभी तक कोई पुस्तक इस के ऊपर विदेशी वैज्ञानिकों ने नहीं लिखी है। भारत में अब भी यह साधन प्रयोग में लाया जाता है लेखक के पास ६० धूम्र पदार्थों की सूची मौजूद है जो जनता के हितार्थ यदि भारतीय वैज्ञानिक प्रमाण में लाना चाहें तो ला सकते हैं।

---

—* समाप्त *—

भारतीय जनता के हितार्थ प्रकाशित

# स्वास्थ्य विज्ञान पर एक भारतीय वैज्ञानिक की नवीन खोज

## द्वितीय भाग

१—जो गुलाबी रङ्ग के टाइटिल पेज से प्रकाशित किया जारहा है ।

२—इस पुस्तक का प्रथम भाग नीले रङ्ग के टाइटिल पेज से फ़रवरी सन् १६५१ में प्रकाशित किया जा चुका है ।

पुस्तकालय
गुरुकुल कांगड़ी

माधोप्रसाद

# स्वास्थ्य विज्ञान पर एक भारतीय वैज्ञानिक की नवीन खोज



लेखक और प्रकाशक—

**माधोप्रसाद** (रायसाहब)

ए०-एम-आई-स्ट्रक्-ई (लन्दन)

एफ-आर-एस-ए० (लन्दन)

**(सिविल इञ्जीनियर और साइनटिस्ट)**

(रेलवे के डिवीज़नल इञ्जीनियर—लम्बी छुट्टी पर)

**(भारतीय प्राचीन वैज्ञानिक रहस्यों के खोजक)**

(बिल्डिङ्ग-स्थानान्तर करने वाले भारतदेश में सर्वप्रथम इञ्जीनियर)

**मोरगञ्ज, सहारनपुर**

(उत्तर प्रदेश)



प्रकाशक—

**माधोप्रसाद**

रेलवे डिवीज़नल इञ्जीनियर (छुट्टी पर)

मोरगञ्ज, सहारनपुर (उ० प्र०)

लेखक के सर्वाधिकार सुरक्षित हैं ।

प्रथम संस्करण १९५१

मूल्य—सद्भावना

मुद्रक—

रॉयल प्रिंटिङ्ग प्रेस, सहारनपुर

# वक्तव्य

जैसा कि इस पुस्तक के प्रथम भाग के वक्तव्य में पहिले बताया जा चुका है यह हमारा भारत देश प्राचीन काल में विज्ञान का केन्द्र था अब तो बहुत से भारतीयों को इस बात का पूर्ण ज्ञान हो चुका है कि विज्ञान क्षेत्र की एक भी कला ऐसी नहीं है जिसमें प्राचीन भारतवासियों ने दक्षता न प्राप्त की हो । सर्व प्रथम मैं इसी बात की पुष्टि करूँगा कि भारतीयों के पूर्वजों ने विज्ञान को इस अधिकता से माना था कि जीवन यापन की छोटी छोटी क्रियाएँ भी विज्ञान की सत्यता पर आधारित थीं । और यह हमारे लिये बड़े गौरव की बात है कि हमारे पूर्वज आज से कई हज़ार वर्ष पहिले भी जब दुनिया के बहुत से देशों में लोग विज्ञान के नाम तक से अनभिज्ञ थे उस समय में भी विज्ञान में इतनी दक्षता रखते हों । हाँ एक बात हम अवश्य मानने को तैयार हैं कि जहाँ पर हमारे पूर्वजों ने विज्ञान में इतनी दक्षता प्राप्त करली थी उसके प्रतिकूल हमने अपने समय में न केवल विज्ञान की शिक्षा प्राप्ति की ओर से ध्यान ही हटाया एवं अपने पूर्वजों की वैज्ञानिक क्रियाओं उनके बनाए हुए वैज्ञानिक यन्त्रों आदि की ओर भी कदाचित् ध्यान नहीं दिया और अपने को प्राचीन ग्रन्थों के अवलोकन और उनके बनाकर छोड़े हुए रसम-रिवाजों से (जिनमें लेखक की दृष्टिकोण से अधिकांश में से विज्ञान की सत्यता भरी हुई है) भी अनभिज्ञ रखा ।

यदि ऐसा करने में कुछ दोष हमारी छैसौ वर्ष की पराधीनता का भी है परन्तु आधुनिक काल के शिक्षित नवयुवकों को इस स्वतन्त्रता काल में इस कमी की पूर्ति शीघ्र ही करनी होगी। लेखक का उद्देश्य यह कदापि नहीं कि भारतीय पूर्वजों की प्रशंसा की ही जावे। भले ही आप प्रशंसा न करें क्योंकि ऐसा करने या न करने से कोई लाभ या हानि नहीं होगी। हमारा तात्पर्य केवल सत्यता की खोज करना है कि हम भारतवासी विज्ञान को कितना समझते थे और अब समझते हैं हमको विज्ञान की परिभाषा को प्राकृतिक नियमानुकूल सबसे पहले समझना होगा कि विज्ञान पञ्चभूतों यानी पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि, आकाश का प्राकृतिक नियमों के अनुसार विभिन्न प्रकार की क्रियाओं और घटनाओं के सत्यज्ञान को ही माना जाता रहा है। न तो थोड़े से आधुनिक विदेशी वैज्ञानिकों के एक ऊँचे पैमाने की प्रयोगशाला में प्रकाशित की हुई कीटाणुओं के विषों को उत्पन्न करके मनुष्यों को क्षति पहुँचाने के अविवेकी कल्पना को विज्ञान कहा जा सकता है और नहीं भारतीयों की प्राचीन वह बातें जो प्राकृतिक नियमों के विरुद्ध हों उनको ही विज्ञान कहा जा सकता है। विज्ञान सत्यता की बुनियाद पर स्थिर हुई घटनाओं के सही ज्ञान का नाम है और सत्यता और प्राकृतिक नियम किसी एक देश या जाति की बपौती नहीं है। हम को आधुनिक वैज्ञानिक शिक्षा के साथ २ भारतीय प्राचीन ग्रन्थों में भरे हुये वैज्ञानिक आदेशों के ज्ञान की भी प्राप्ति करनी होगी और साथ २ अपने अन्वेषण भी करने होंगे और फिर सत्य असत्य का निर्णय बड़े निष्पक्ष और विशाल भाव से करके जनता को सावधान कर देना होगा कि कितनी सीमा तक हमारे देश के प्राचीन सिद्धान्त सत्य हैं और कितनी सीमा में आधुनिक वैज्ञानिकों के सिद्धान्त मानने योग्य हैं।

लेखक केवल एक इंजीनियर और एक छोटा सा अन्वेषक वैज्ञानिक है और यह पुस्तक आरोग्य विज्ञान पर लिखी जा रही है। परन्तु कुछ मिली-जुली वैज्ञानिक कलाओं पर यहाँ उदाहरण दिये जाते हैं जिनको

पढ़कर भारतीय नवयुवक वैज्ञानिक और जनता स्वयं यह भली भांति निर्णय कर लेंगे कि हम पर आधुनिक विदेशी वैज्ञानिकों और उन के अनुयाई बहुत से भारतीय वैज्ञानिकों का हमारे ऊपर विज्ञान-शून्य होने का आरोपण लगाना कहाँ तक सत्य है। उदाहरण एक २ या दो २ विज्ञान की विभिन्न कलाओं के केवल दिग्दर्शनार्थ दिये जाते हैं।

(१) साधारण सूत कातने का चरखा—जो कि हमारे देश में हज़ारों वर्षों से अपनी आकृति और बनावट में जैसा का तैसा मौजूद है। एक बार और अच्छी तरह से इस यंत्र का निरीक्षण करिये और फिर अपने मित्र वैज्ञानिकों से प्रश्न कर दीजिये कि क्या वह इस यंत्र के पूर्ण निरीक्षण के बाद भी यह भ्रम रखते हैं कि प्राचीन भारतवर्ष में ऊँचे दर्जे के मैकेनिकल इञ्जीनियर अथवा यंत्र विज्ञान के निपुण मौजूद न थे। लेखक का दावा है कि इस यंत्र में थोड़े बहुत अंशों में यंत्र विज्ञान के सब सिद्धान्तों का प्रयोग कर लिया गया है। लेखक के दृष्टिकोण में आश्चर्य नहीं कि बापू जी (महात्मा गाँधी) ने इसको इसी कारण से इतना महत्व दिया था। यह छोटा सा सूत कातने का यंत्र भारतीय पूर्वजों का आविष्कार किया हुआ है जिसकी मशीन इतनी सरलता और पूर्णता लिये हुये है कि आज तक भी इसमें कोई अच्छे प्रकार की उन्नति न हो सकी।

(२) ज़मीन जोतने का देशी हल—जो हज़ारों वर्षों से अपनी यही आकृति और बनावट लिये हुये है। इस पर भी चरखे की उप्रलिखित बहुत सी बातें उसी प्रकार लागू होती हैं।

(३) तम्बाकू पीने का हुक्का—यह यंत्र भारत में हज़ारों वर्षों से अपनी मौजूदा बनावट में मौजूद है। क्या इसका निरीक्षण करके कोई वैज्ञानिक यह विचार करने या कहने का साहस करेंगे कि प्राचीन भारतीय जल विज्ञान (हाइड्रोस्टेटिक्स) में निपुण न थे।

(४) पानी खींचने के रहट—यह हज़ारों वर्षों से अपनी मौजूदा आकृति और बनावट में मौजूद हैं। कम से कम छः सौ वर्षों से लाहौर

के पास एक स्थान स्थित है जहाँ पर उस समय छः रहट इकट्ठे लगे हुये थे। उस स्थान का नाम 'छः हरटा' है।

इस यंत्र का निरीक्षण करके क्या कोई इञ्जीनियर या वैज्ञानिक सोचने या कहने का साहस करेंगे कि भारत के इञ्जीनियरों या कारीगरों को दांतेदार पहियों और पुलियों का ज्ञान न था और यह कि यदि यह भारतवासी थोड़ा सा पुरुषार्थ करें तो घड़ियें आदि वस्तुयें बड़ी सुविधा से नहीं बना सकते।

(५) मनुष्य के शरीर में लगने वाली सिङ्गी—यह एक सींग के टुकड़े से शरीर के ऊपर लगा कर वायु शून्यता से शरीर के दर्द आदि को हटाने का देसी साधन है जो इस देश में हज़ारों वर्षों से प्रयोग में लाया जा रहा है। यह इस बात को भली प्रकार प्रमाणित कर देता है कि यहाँ पर वायु विज्ञान (न्यूमेटिक्स) का भी ज्ञान भली प्रकार से मौजूद था।

(६) सुनारों की नलकी, लोहारों की धौंकनियें और पंखे जो हज़ारों वर्षों से प्रयोग में लाये जा रहे हैं, यह बात प्रमाणित कर देते हैं कि प्राचीन काल में भारतीयों को विशेष मात्रा में आक्सीजन देकर अग्नि को प्रज्वलित करने का ज्ञान भी था।

(७) लोहे के औज़ारों पर आब देने के साधन जो भारतवर्ष में हज़ारों वर्षों से प्रयोग में लाये जा रहे हैं वह आधुनिक साधनों से बहुत मात्रा में मिलते-जुलते हैं।

(८) ज्योतिष शास्त्र में अनेक ग्रन्थ मौजूद हैं जिनके हिसाब से अब भी चन्द्र और सूर्य ग्रहण तक के सही समय निकाले जाते हैं।

(९) अङ्क, रेखा और बीज गणित पर कई प्राचीन पुस्तकें अब भी मौजूद हैं। जिन पुस्तकों में से 'लीलावती' एक है जिसमें वृत्तों और त्रिकोणों के आश्चर्यजनक और सरल विधियों पर अनेक सूत्र देखने में आते हैं। उसमें से अनेक विधियों की ज्यूं की त्यूं नकल

करके कई विदेशी गणित शास्त्रज्ञों ने अपने नामों से उन्हीं विधियों को (अपनी बनाई हुई) अनेक पुस्तकों में प्रकाशित भी कर डाला।

अब विज्ञान की अन्य कलाओं पर कोई और उदाहरण न देते हुये केवल आरोग्य विज्ञान कला सम्बन्धी कुछ उदाहरण देते हैं:—

(१०) प्राचीन भारतवासी जैसा कि विस्तृत रूप में इस पुस्तक के प्रथम भाग के पहिले प्रकरणों में वर्णन कर चुके हैं स्वास्थ-नाशक विषोंकी उत्पत्ति का मूल कारण खाद्य पदार्थों (पार्थिव वनास्पतिक पदार्थ) में अन्य तीनों तत्वों अथवा जल, वायु और अग्नि के सम-कालीन सम्पर्क को माना है और उस विष की उत्पत्ति होने के बाद इस विष की चालकता और विस्तीर्णता का मूल कारण जल और वायु (की वाहन क्रिया) को माना है और उन्होंने अपनी सत्य आरोग्य-विज्ञान में दक्षता का प्रमाण केवल दो ही बातें बता कर भलीं भाँति दे दिया है। एक तो यह बतलाया कि गंदे और दूषित पदार्थों की बढ़ोतरी को रोकना चाहिये और दूसरी बात यह कि केवल जल और वायु की शुद्धि रखने पर ही विशेष ध्यान दिया जावे। भारतीय स्वास्थ वैज्ञानिकों के सिद्धान्त की पुष्टि युनानी वैज्ञानिकों ने भी उन्हीं भारतीयों के शब्दों में ज्यूँ की त्यूँ की है उन्होंने भारतीय वैज्ञानिकों द्वारा स्वास्थ रक्षार्थ जल वायु की शुद्धि रखने के सर्व विख्यात सिद्धान्त की ज्यूँ की त्यूँ पुष्टि की है। केवल आधुनिक योरपियन वैज्ञानिकों ने जैसा कि इस पुस्तक के प्रथम भाग के दूसरे प्रकरण में सविस्तार वर्णन किया जा चुका है, इन दूषित विषों की उत्पत्ति और चालकता का मूल कारण केवल छोटे २ विभिन्न आकृति और भाँति के कीटाणु, मक्खी, मच्छर आदि को आज से केवल सौ वर्ष पहिले बताकर आधुनिक नए आविष्कारों की प्रशंसा प्राप्त की और मुझे बड़े खेदसे लिखना पड़ता है कि कीटाणुओं को विषों के कारण होने के निर्मूल सिद्धान्त को प्रचलित करने में इतना उतावलापन कर डाला कि इस बात को केवल समय ही बतलायगा कि इस सिद्धान्त

पुस्तकालय
गुरुकुल कांगड़ी

की सत्यता प्रमाणित करने में इनको आगे चल कर क्या २ कठिनाइयें पड़ेंगी।

प्राचीन भारतीयों को प्राकृतिक नियमों का भली प्रकार से ज्ञान था। इसी कारण उन्होंने किसी भी पुस्तक में किसी भी जगह इन कीटाणुओं को विषों का कारण बताना उचित नहीं समझा इसके प्रति कूल इन कीटाणुओं को विषों का कार्य (विष को नाश करने वाले) कई पुस्तकों में बताया गया है।

हमारे प्राचीन भारतीय वैज्ञानिकों ने जल और वायु की शुद्धि के साधन घरों के भीतर खुले चौकों में प्रज्वलित अग्नि को अंगीठियों या अलावों में नित्य प्रति जलाना और फिर समयानुकूल उसमें कुछ रोग नाशक पौष्टिक, और सुगंधित पदार्थों को जलाकर उनका धूम्र देना बताया है जो वायु शुद्ध करने के बहुत सरल प्रयोग हैं और लेखक का दावा है कि यह प्रयोग बहुत सरल और प्रभाव-शाली है जिससे बहुत थोड़े से परिश्रम और व्यय से घरों और मौहल्लों की वायु शुद्ध की जा सकती है। उन्होंने घरों की थोड़े २ परिमाण की वायु को व्यक्तिगत शुद्ध करने के अतिरिक्त मौहल्ले और गलियों के चौराहों पर बड़े २ ढेरों में प्रज्वलित अग्नि के ढेर जलाकर दूर २ की वायु को एक ही प्रयोग द्वारा सामूहिक रूप में शुद्ध करने की प्रथा भी चलाई थी। (पूर्ण होली के विवरण को प्रथम भाग के पृष्ठ १६-१८ पर देखो)

इसके प्रतिकूल आधुनिक विदेशी वैज्ञानिकों ने अपने बताये हुए दोषों और विषों की उत्पत्ति का मूल कारण इनको मानकर इन कीटाणुओं का जिस प्रकार से भी हो सके उनका विध्वंश करना ही बताकर अपने हृदय की शान्ति की और विभिन्न प्रकार के विज्ञापनों द्वारा दुनिया को यह बतलाया कि यह कीटाणु दल ही मनुष्यों के भयानक शत्रु हैं। जहाँ भी मिलें जैसे भी मिलें इनका सर्व नाश

कर दिया जावे। और यह सर्व नष्टता कर देना ही उस विष की उत्पत्ति को निर्मूल कर देगी।

बड़ी २ विदेशी कम्पनियों ने इन कीटाणु और मक्खी, मच्छरों को मनुष्य मात्र के भयंकर शत्रु की उपाधि देकर धन उपार्जन किया और अब भी कर रहे हैं। इनको इन कीटाणुओं को मनुष्यों का भयंकर शत्रु घोषित करते समय प्रायः इस बात का भी ध्यान न रहा कि थोड़े ही समय के पश्चात जब लोग गृहमल-शोधक (सैप्टिक टैंन्क्स) बनायेंगे तो फिर इन कीटाणुओं को मनुष्य के भयंकर शत्रु की उपाधि, को मनुष्यों के परम मित्र की उपाधि से बदलना पड़ेगा। जब उनकी उत्पत्ति मल शोधन के लिये कृत्रिम साधनों से करनी पड़ेगी। क्या यहाँ पर यह सरल प्रश्न उन वैज्ञानिकों से नहीं किया जा सकता क्योंकि इन सैप्टिक टैन्कों में वैक्टीरिया की उत्पत्ति कराकर मूल विनाश करवाने के साधनों से भी क्या उनको, अभी तक यह भ्रम रह जाता है कि कीटाणु विषोत्पत्ति करते हैं और विष निर्माण नहीं करते। लेखक ने भारत में सर्व प्रथम अपने कीटाणुओं के विषों की उत्पति का कारण न होने का और इसके प्रतिकूल एवं विषों का कार्य (नाश करने वाले) होने का सिद्धान्त (इस पुस्तक के दो भाग इस वर्ष में प्रकाशित कर के जनता के हितार्थ) स्थापन करने का साहस किया है और यहाँ पर केवल प्रथम भाग के पृष्ठ ४६-४८ पर किये हुये दावे को फिर दुहरा दिया जाता है कि उदाहरणार्थ केवल घरेलू मक्खी के बारे में जो भी आधुनिक वैज्ञानिक चाहें लेखक को प्रमाणित करके दिखावें कि मक्खी मनुष्य का शत्रु है मित्र नहीं। यदि मक्खी को मनुष्य का शत्रु प्रमाणित कर दिया जावेगा तो लेखक अन्य छोटे बड़े सब कीटाणुओं को भी उसी प्रकार से मनुष्य का शत्रु मान लेने को तय्यार है। हम इस विषय में अधिक टीका टिप्पणी न करेंगे केवल जनता और भारतीय वैज्ञानिक स्वयं इस बात का निरीक्षण करके सत्य

और असत्य का निर्णय कर लेंगे। यहाँ पर एक ही बात और बतला कर दसवें उदाहरण को समाप्त करते हैं।

यदि डाक्टर काहन, डाक्टर डर्विन और डाक्टर कौश जिन्होंने सन १८४६ और सन् १८७५ में यह कीटाणु सिद्धान्त (कीटाणुओं का विषोत्पत्ति का कारण होना) को प्रचलित किया है अपने लेखों में इन घोषित किये हुये शत्रुओं से बचने के भी उपाय साथ साथ बता देते तो बहुत से वैज्ञानिक अभी सौ दोसौ वर्ष और भी इस सिद्धान्त में कोई शङ्का न करते। उन डाक्टरों ने ज्योंही इन को इस बात का अनुभव (गलत या सही) हुआ कि विषों की उत्पत्ति का मनुष्य शरीर में मूल कारण यह कीटाणु हैं उनके विध्वंश कर देने की विधि बता डाली और एक प्रकार से यह प्रमाणित करने की चेष्टा की कि शत्रु जब मिल जाता है तो उससे मुक्ति केवल उसके नष्ट ही करने से होती है अन्यथा नहीं। इस उतावलेपन की बतायी हुई विधि से बहुत सी शङ्कायें उत्पन्न हो जाती हैं कि इन डाक्टर महोदयों का सूक्ष्म दर्शक शीशे को हाथ में लेकर देखते समय शत्रु की तलाश रही ही होगी और यह प्राकृतिक आरोग्य विभाग की फौज के सिपाही वहां पर अपना विषविनाश का कार्य करते मिल ही गए होंगे। उस पर डाक्टर महोदयों ने बड़ी उतावलेपन से घोषित कर डाला कि जिन शत्रुओं की खोज थी वह मिल गये अब उन को नष्ट कर डाला जावे तो विषोत्पति स्वयं रुक जायेगी।

उस समय न्याय की शैली का भी उलंघन कर डाला गया और किंचित मात्र भी यह नहीं सोचा गया कि दोषी क्षेत्र में दोनों प्रकार की वस्तुऐं हो सकती हैं एक दोष वृधक और दूसरी दोष नाशक तो इन दोनों में से कीटाणु वहाँ क्या कार्य कर रहे थे दोष वृद्धता या दोष निर्माण। दूसरी यह बात कि इनके वहाँ से हटाने की कोई भी विधि नहीं सोची गई। केवल इनको एक बार नष्ट कर डालने से ही विष निवृत्त कार्य की पूर्ति समझ ली गई।

(११) हवन में प्रज्वलित अग्नि से अनेक प्रकार के पदार्थ जला कर धूम्र को घरों में देने की प्रथाः—यह प्रथा भारत वर्ष में हजारों वर्षों से बराबर चली आरही है और विभिन्न मतों के मनुष्य विभिन्न प्रकार की सामिग्रियों से हवन करते हैं। इस प्रयोग में बहुत सी विषनाशक औषधियें बहुत से पौष्टिक और सुगंधित पदार्थों के साथ मिलाकर अग्नि में जलाकर वहां की वायु में एक विशेष विषनाशक धूम्र पैदा कर लिया जाता है

यह विषनाशक धूम्र मनुष्यों के स्वांस द्वारा फेफड़ों में जाकर रक्त में औषधियों का संचार करके मनुष्यों को आरोग्य बना देता है। इस धूम्र से घरों की वायु का विष भी नष्ट हो जाता है। पृथ्वी, जल, वायु, तीनों में से अति सूक्ष्म वायु का ही स्वच्छ करना परमावश्यक समझा और इस कारण धूम्र का इस वायु को शुद्ध और दोषरहित करने में प्रयोग किया।

(१२) मकानों की दूषित और विषाक्त वायु को प्रज्वलित अग्नि पास के खुले चौक में जला कर स्वच्छ कर देनाः— यह एक विशेष खोज है जिसको लेखक ने अपने अनेक वर्षों के अन्वेषणों से खोजा है। हवन करने की क्रिया में अगनि में केवल विभिन्न पदार्थों को जलाकर उससे धूम्र उत्पत्ति करना ही नहीं है। यह धूम्र का उपयोग जिसका ऊपर के ग्यारवें खण्ड में वर्णन किया जा चुका है वह तो अग्नि का एक साधारण परिशिष्ट उपयोग है। प्रज्वलित अग्नि का वास्तविक उपयोग वायु शुद्ध करने की क्रिया में एक और महत्व शील क्रिया है जो केवल स्वयं प्रज्वलित अग्नि को मकानों के पास रखने ही से उत्पन्न हो जाती है। इस प्रज्वलित अग्नि के केवल थोड़ी देर खुले चौक या मैदान में रखने से ही पासके छतदार मकानों के भीतर की वायु स्वयं खिंच कर बाहर आजाती है और इस अग्नि की अंगीठी या ढेर के ऊपर एक कृत्रिम वायु शून्यता के स्तम्भ (चिमनी) द्वारा जो अंगीठी के ऊपर वायु मण्डल में स्वयं उत्पन्न हो जाता है ऊपर

वायुमण्डल में निकल जाती है और ऊपर के वायुमण्डल की स्वच्छ वायु मकान के अन्दर चली जाती है। यह अग्नि का वास्तविक प्रयोग है जिसका हमारे पूर्वजों को पूर्ण ज्ञान था और इसी कारण से प्रज्वलित अग्नि का प्रयोग हवन आदि के करने में किया गया और कियाजाता है यह वायु शोधक अग्नि का प्रयोग बड़ा महत्वशील और परमोपयोगी है। केवल आध घन्टे जलती हुई अग्नि का ढेर या अंगीठी सुबह और सायंकाल घरों के खुले चौकमें रख देनेसे ही बन्द मकानों की वायु स्वयं उलट पलट कर शुद्ध होजाती है। उस महत्वशील प्रयोग का पता अभी तक आधुनिक वैज्ञानिकों को तो भला है ही नहीं। आश्चर्य और साथ २ खेद से कहना पड़ता है कि हमारे हवन प्रथा के अनुयायी वैदिक धर्मी मित्रों या होली के जलाने को धर्म मानने वाले सनातन धर्मी मित्रों को भी संभवतः (लेखक के विचार से) नहीं है। लेखक ने अग्नि के इस महत्वशील प्रयोग का वर्णन बड़े विस्तृत रूप में इस पुस्तक के प्रथम भाग में कर दिया है। लेखक का दावा है कि इस अग्नि के प्रयोग से जितनी शीघ्र, जितनी पूर्ण रूप से और जितनी कम व्यय से घरों की विषाक्त वायु शुद्ध की जा सकती है उतनी दूसरे साधनों से नहीं की जा सकती। अब देखना यह है कि यदि यह खोज १०० प्रतिशत सत्य निकलती है और यदि इस खोज की सत्यता को आधुनिक वैज्ञानिकों को सत्य प्रमाणित कर दिया जाता है तो क्या फिर भी हमको यह बात सुननी पड़ेगी कि हम लोग आरोग्य शास्त्र में विज्ञान शून्य या विज्ञान से बहुत दूर हैं और यह कि प्राचीन भारतवासी आरोग्य विज्ञान भली-भाँति नहीं जानते थे।

(१३) विभिन्न खाद्य दालों, सब्ज़ियों को एक निर्णित मसाले से छौंक कर तैयार करना जैसे आलू सदैव ज़ीरे में छौंके जाते हैं। कढ़ी और काशीफल मेथी से, अरवी अजवायन से, उड़द की दाल हींग-ज़ीरे से, करेला सौंफ से। खोये के पेड़े और बूँदी के लड्डुओं में इलायची के बीजों का मिलाया जाना भी इसी नियम पर आधारित है

जो मसाला या औषधि जिस सब्ज़ी या दाल आदि का विघ्न (अधिक खा लेने के दोष को ठीक कर देने वाला) होता है। उसी मसाले को सावधानी के साथ उस सब्ज़ी के बनाते समय ही उसमें मिला दिया गया। यह है एक भारतीय रासायनिक और आरोग्य विज्ञान की क्रिया का एक उदाहरण।

(१४) खाना बनाने के स्थानों को साफ़ और स्वच्छ रखने की प्रथा और छूत की प्रथा। यह प्रथायें केवल स्वास्थ्य विज्ञान के ऊपर ही आधारित की गई थीं। हम मानते हैं कि कुछ अंशों में लोगों ने छूत की प्रथा का दुरुपयोग किया। जिससे यह इस आधुनिक काल में जिसको वैज्ञानिक काल पुकारा जाता है, विदेशियों की दृष्टि में एक हास्य विषय बन गया। यह केवल आकस्मिक घटना है। मूल आधार इस प्रथा का स्वच्छता ही है। स्नानादि द्वारा शरीर को स्वच्छ रखने के लिये भारतवर्ष में हिन्दू शास्त्रकारों ने नित्य प्रति स्नान आदि करने का आदेश शौचादि पंच नियमों द्वारा दिया है। शौचादि करके शरीर के सब अवयवों की स्वच्छता रखने पर बहुत सी पुस्तकें हमारे यहां मौजूद हैं।

(१५) जल, अग्नि, वायु का मनुष्यों के स्वास्थ और क्रियाओं पर व्यक्तिगत् और समकालीन प्रभावः— हमारे यहाँ वैशेशक और सांख्य दर्शन शास्त्रों में बहुत स्पष्ट शब्दों में पंच तत्वों के विधान में जल, अग्नि, वायु के लक्षणों आदि के विवरण में इन तीनों तत्वों के विलक्षण और विचित्र प्रभावों का वर्णन किया गया है उसमें से कुछ उदाहरणार्थ यहां देते हैं जैसा हम इस पुस्तक के प्रथम भाग के पहिले ही पृष्ठ पर विस्तृत रूप में वर्णन कर आये हैं। अग्नि का गुण उष्णता की उत्पत्ति करना, अपसारण करना, पृथ्वी, जल, वायु को गर्म और हल्की और फैलने वाली करके ऊपर की ओर उठाना है। जल का गुण शीतताकी उत्पत्ति करना, गलाना, संकुचित करना नीचे लेजाना और वायु का गुण क्रिया हीन भूस्थल पर स्वछंद रूप से बहना, अग्नि के

संपर्क में आने पर दाह क्रिया और उष्णता को तीव्र बना देना, और जल के संपर्क में आने पर शीतता को तीव्र कर देना आदि है।

अग्नि का मुख्य गुण उष्णता की उत्पत्ति करना है और जल का मुख्य गुण शीतता की उत्पत्ति करता है वायु का संपर्क जब २ और जहाँ २ पर अग्नि से स्वयं हो जाता है या मनुष्य कृत्रिम साधनों द्वारा करा दिया जाता है तो अग्नि की साधारण मौजूदा उष्णता में कई गुणी ऊँची मात्रा में तीव्रता उत्पन्न होजाती है जैसे फूकनी, धौंकनी या पंखे से अग्नि की अंगीठी या भट्टी में वायु संचार करके अग्नि में तीव्रता उत्पन्न करदी जाती है। जैसे स्वर्ण कार केवल एक चिराग़ की लौ पर एक छोटी सी टेढ़ी मुंह वाली नलकी से फूकें मारकर उस चिराग़ की लौ की गर्मी को इतनी ऊँची बना लेते हैं कि उस से सोने में टाँका आदि लगाया जा सके।

इसी प्रकार वायु का संपर्क जब २ और जहाँ २ जल से स्वयं हो जाता है या कृत्रिम साधानों द्वारा करा दिया जाता है तो जल की साधारण मौजूदा शीतता में कई गुणी ऊँची तीव्रता उत्पन्न हो जाती है।

जैसे मिट्टी के वर्तनों में जल पीतल ताँबे आदि के वर्तनों से शीघ्र और अधिक ठंडा हो जाता है। कपड़े के थैले आदि में गर्म जल तुरंत ठंडा हो जाता है और फव्वारों से गिर कर गर्म जल ठंडा हो जाता है। गर्म दूध को हलवाई बहुत ऊंचा उछाल कर एक ही मिनट में ठंडा कर लेता है। जब कहीं बच्चों के चोट लग जाती है तो उनकी माताएँ तुरन्त फूँक मारने लगती हैं। पहले उसी मुँह की वायु से फूँक मार कर अग्नि को प्रज्वलित करके चाय गर्म की जाती है और उसी मुँह की वायु से फिर फूँक मार २ कर प्लेट में उस चाय को ठण्डी की जाती है। भारतवर्ष की पुरानी कहावतों में वैज्ञानिक सिद्धान्त कूट २ कर भरे हुए हैं। इस बात की बड़ी आवश्यकता है कि इन पुरानी कहावतों को भारतीय वैज्ञानिक महोदय बड़ी सावधानी से

इकट्ठी कर लें और इनका निरीक्षण करके उनके वैज्ञानिक भावों का भारतीय जनता में प्रचार करें।

एक कहावत है कि चढ़े हुए बुखार में हवा न लगाओ इस कहावत का वैज्ञानिक रहस्य यह है कि चढ़े बुखार में न जाने कब पसीना आजावे और पसीने में हवा लगने से इतनी शीतता उत्पन्न हो जायगी कि नमूनिया हो जाने का भय है। दूसरी कहावत यह है कि भीगा वस्त्र शरीर से शीघ्र ही अलग कर देना चाहिये और चाहे उसी खुली हुई हवा में कितनी देर तक कुवे या नदी पर स्नान करते रहो परन्तु इसके बाद भीगा वस्त्र एक मिनिट को भी शरीर पर मत रखो। भीगी चारपाई पर लेटना भी मना है इन दोनों क्रियाओं में भी शरीर की तीव्र शीतता से बचाने का तात्पर्य है। इसी सिद्धान्त पर खस की टट्टियें और पर्दे आदि मकानों के दरवाजों पर लगाकर भीतर की वायु ठण्डी कर ली जाती है।

उपरोक्त जल, अग्नि और वायु के प्राकृतिक प्रभावों की सत्यता पर ही लेखक ने अन्वेषणों द्वारा अपना निर्णय करके इस पुस्तक में दृढ़ शब्दों में घोषित किया है कि खाद्य पदार्थों में (पार्थिव बनास्पतिक पदार्थों में) जलवायु और अग्नि की उष्णता (मध्याह्न उष्णता जो ५०० और १५०० फैरन हीट के मध्याह्न हो) के समकालीन संपर्क से ही उन खाद्य पदार्थों में सड़न और गलन की क्रिया का सञ्चार होगा अन्यथा नहीं। और यह प्राकृतिक नियम की सत्यता हर समय और हर स्थान पर चाहे शरीर के अन्दर हो या बाहर हो एकसां लागू है। यदि इन तीनों में से (जल, वायु, अग्नि) कोई सा एक तत्व किसी कृत्रिम साधनों द्वारा अलग कर दिया जाय तो उस खाद्य वस्तु में सौ प्रतिशत स्वरक्षिता आजायगी और वह खाद्य पदार्थ न गलेगा और न सड़ेगा। इस बात को इस पुस्तक के प्रथम भाग में भलीभाँति विस्तृतरूप में वर्णन किया गया है। इस सिद्धान्त का यह रूप तो लेखक ने ही दिया

है परन्तु इसका आधार प्राचीन भारत के दार्शनिक ग्रन्थों में बतलाये हुये पञ्चतत्वों के विवरण ही हैं कोई नई आश्चर्यजनक बात नहीं।

इस खोज का रूप कैसा ही आश्चर्यजनक क्यों न बन गया हो आधार भारतीय प्राचीन विज्ञान ही है। हमारे और आधुनिक वैज्ञानिकों में अन्तर यही रहा कि भारतीय वैज्ञानिक प्राकृतिक नियमों की सत्यता के आधार पर जिसका ज्ञान उनको आजसे हजारों वर्ष पहिले हो चुका था लेकर चले हैं परन्तु आधुनिक वैज्ञानिक विशेषतः विदेशिक वैज्ञानिक केवल अपने अन्वेषणों पर ही पूर्णतः भरोसा रखते हुए चले हैं। इसी गलन और सड़न के सिद्धान्त पर जो पुस्तकें अनेक विदेशी वैज्ञानिकों ने लिखी हैं उनके अवलोकन से ही पता लगेगा कि इस अति सरल सिद्धान्त को खेंचतान कर कितना विशाल रूप दे दिया गया है और यदि एक विदेशी वैज्ञानिक ने गलन और सड़न (प्यूट्रीफ़िकेशन और फ़रमैण्टेशन) का कारण एक विशेष आकृति वाला कृमि माना है तो दूसरे वैज्ञानिक ने दूसरे प्रकार का कृमि इसका कारण माना है बड़े खेद की बात है कि इस सड़न और गलन के सरल और साधारण सिद्धान्त को जिसको भारतीय वैज्ञानिक केवल जल, वायु और अग्नि के समकालीन संसर्ग से उत्पन्न हुआ मानते हों उसको यह आधुनिक काल के वैज्ञानिक इतना लम्बा चौड़ा करके उनकी उत्पत्ति कृमियों द्वारा मानने और मनवाने की चेष्टा करें। कृमि उस सड़ी और गली हुई खाद्य वस्तु में अवश्य मिल जाते हैं परन्तु सड़न की क्रिया प्रारम्भ होजाने के बाद।

इस प्रकार के हजारों उदाहरण और हैं जिनसे भारतीयों के वैज्ञानिक ज्ञान का भली भाँति दिग्दर्शन किया जा सकता है। अब हम और उदाहरण नहीं देते हैं और अपने वक्तव्य के लेख को समाप्त करते हैं।

लेखकः—

अगस्त—सन् १९५१ **माधोप्रशाद**

## प्रथम प्रकरण

इस पुस्तक के द्वितीय भाग में सर्वप्रथम लेखक की उन २७ नवीन खोजों का एकत्रित और निष्कर्षक रूप में (प्रथम प्रकरण) में वर्णन करते हैं जिनकी प्राप्ति लेखक ने अपने वैज्ञानिक अन्वेषणों द्वारा ३० वर्ष के लम्बे समय में की है और जो लेखक के मतानुसार सौ प्रतिशत सत्यता पर आधारित है और जिनका वर्णन विस्तृत रूप में इस पुस्तक के प्रथम भाग में किया जा चुका है। यह २७ वैज्ञानिक खोजें यहाँ पर इस कारण एकत्रित रूप में दोहराई जाती हैं कि भली प्रकार स्मरण रखी जा सकें और उनसे पूर्ण लाभ उठाया जा सके। यह सब खोजें विज्ञान पर निर्धारित और प्राकृतिक नियमानुकूल हैं और इनकी पुष्टि अनेक प्राचीन और आधुनिक भारतीय और विदेशी ग्रन्थों से की जा सकती है और बहुत-सी बातें इनमें से प्रयोगशाला में भी करके दिखाई जा सकती है फिर भी लेखक केवल सत्यता का खोजी होने के नाते किसी भी संशोधन को विशाल हृदय से मानने के लिये तैयार है जिसको कोई भी वैज्ञानिक महोदय प्रमाणित कर सकें। ऐसा करने से जनता को स्वयं लेखक की इन २७ खोजों की सत्यता सिद्ध हो जायेगी और इससे अथाह लाभ भी होगा। प्रमाणित हो जाने पर यह संशोधन इस पुस्तक के तृतीय भाग में प्रकाशित कर दिये जावेंगे।

हमारे ऊपर आधुनिक काल के सीखे हुए वैज्ञानिकों का यह आरोप है कि हम लोग आधुनिक विज्ञान से कदाचित् अनभिज्ञ हैं हमको इस आरोप को कुछ अंशों में मानने से इन्कार न करना चाहिये परन्तु यह भी साथ-साथ कह ही देना चाहिये कि अब यदि हम लोग आधुनिक विज्ञान से कुछ अंशों में अभी तक अनभिज्ञ ही है तो यह लक्षण केवल अच्छे ही हैं क्योंकि आधुनिक विज्ञान की बहुत सी बातें करते प्राकृतिक नियमों के सौ प्रतिशत प्रतिकूल हैं। आरोग्य सम्बन्धी

प्राकृतिक नियमों और उनकी सत्यता का पूर्ण ज्ञान रखना हर मनुष्य का मुख्य कर्तव्य है क्योंकि मनुष्य की उन्नति करने में सर्व प्रथम आरोग्यता ही है इसी कारण आरोग्य विज्ञान का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करना परमावश्यक है ऐसा करने से हम अपने आपको न केवल स्वस्थ ही रख सकेंगे एवं अपना बहुत सा धन जो हम से स्वार्थ हित विज्ञान के नाम पर मिथ्या प्रचार करके व्यय कराया जाता है उसको बचा सकेंगे। लेखक एक सत्यता का खोजी और भारतीय वैज्ञानिक होने के नाते अपने इन २७ सत्यता की खोजों का जो उसने अन्वेषणों द्वारा प्राप्त की हैं भारतीय जनता के हितार्थ बस पुस्तक द्वारा प्रचार करना अपना कर्तव्य समझता है।

अब पहले प्रकरण में इन २७ खोजों का सूक्ष्म और एकत्रित रूप से वर्णन किया जाता है और दूसरे प्रकरण में कुछ और नवीन बातें वायु और जल की शुद्धि के सम्बन्ध में वर्णन करेंगे।

---

# लेखक की २७ नवीन खोजें

(१) मनुष्यों के स्वास्थनाशकता का मूल कारण उनके रहन-सहन के स्थानों की गन्दगी और दूषित मल है जो केवल उनकी अज्ञानता और निरोग्य शास्त्र के सत्य नियमों की अनभिज्ञता के कारण उनकी असावधानी से उत्पन्न हो जाते हैं।

यही दूषित और गन्दे पदार्थ समय पर न हटाये जाने की दशा में विषों में परिणित हो जाते हैं और इतने विषैले बन जाते हैं कि मनुष्यों के रहने के स्थानों की जलवायु में मिल कर उनके स्वस्थ शरीर को रोगग्रहित बना देते हैं।

(२) दूषित मल और गन्दगी का एक परिमित मात्रा में मनुष्यों और उनके पालतू जानवरों के रहने के स्थानों में उत्पन्न होना अनिवार्य है क्योंकि आगे बताई हुई तीनों अवस्थाओं में दूषित और गन्दे मलों की उत्पत्ति मनुष्य जीवन के हितार्थ आवश्यक है और उनकी उत्पत्ति को निर्मूल नहीं किया जा सकता केवल इन दूषित पदार्थों का विनाश उनकी उत्पत्ति के साथ-साथ ही कर देना और रहने के स्थानों को इनके दूषित प्रभाव से बचाकर रखना ही आरोग्य शास्त्र का मुख्य आदेश है।

अवस्था नं० १ में जिसको खाद्य पदार्थों की सुरक्षा की अवस्था कहा जाता है उसमें मनुष्यों को अन्न और फलों को एकत्रित करके उनका भण्डार रखना ही

पड़ता है। अवस्था नं० २ में जिसमें अन्न शरीर के भीतर पाचन अवस्था में होता है और अवस्था नं० ३ में मनुष्य शरीर से निकले हुए मलमूत्र थोड़ी बहुत देर तक मनुष्य के रहने के स्थानों में रखना ही पड़ता है और इनमें जलवायु और अग्नि तीनों का समकालीन सम्पर्क थोड़ी बहुत मात्रा में ही हो जाता है जिससे गलन और सड़न होकर दूषित विषों की उत्पत्ति हो जाती है। अवस्था नं० २ में शीघ्र से शीघ्र खाने को शरीर में पचा कर उसमें से गन्दे और दूषित मल को बाहर निकाल कर अलग करना तो मनुष्य शरीर का कार्य ही है। अवस्था नं० ३ में मनुष्य और उनके पालतू जानवरों के शरीरों से निकले हुए दूषित मलों को एकत्रित करके नष्ट करने में थोड़ी बहुत देर हो ही जाती है जिससे यह मल और गन्दे पदार्थ जलवायु और अग्नि के समकालीन सम्पर्क में आकर और भी अधिक सड़ जाते हैं और दूषित मलों से विषैले मलों में परिणित हो जाते हैं। इस कारण गन्दगी और दूषित पदार्थों की उत्पत्ति को भूस्थल पर न तो बिल्कुल रोका ही जा सकता है और न निर्मूल किया जा सकता है परन्तु इनको शीघ्र से शीघ्र नष्ट करके विषैले पदार्थों में परिणित होने से अवश्य रोका जा सकता है और रोकना ही चाहिये। यदि इन गन्दे और दूषित पदार्थों को तत्काल उत्पन्न होते ही नष्ट कर दिया जावे या कम से कम रहने वाले स्थानों से तत्काल हटाकर जङ्गल आदि में लेजाया जावे और फिर नष्ट कर दिया जावे तो यह गन्दे और दूषित पदार्थ विषों में परिणित न हों और जल और वायु को दूषित न कर सकेंगे।

**(३) मनुष्यों के स्वास्थ पर उपरोक्त विष दो प्रकार से आक्रमण करते हैं एक तो अपने शरीर ही के भीतर से (यह विष अवस्था नं० २ में स्वयं अपने शरीर की अस्वस्थता के कारण उत्पन्न हुए होते हैं) और दूसरे शरीर के बाहर से (यह विष अवस्था नं० ३ और १ से दूसरे मनुष्यों के कार्यों द्वारा उत्पन्न किये हुए होते हैं) यह दूसरे प्रकार के विष दूसरे मनुष्यों का मलमूत्र या अपने और दूसरे मनुष्यों के खाद्य पदार्थों के गलन और सड़न के कारण उत्पन्न होते हैं। जल और वायु से प्रवाहित होकर स्वस्थ शरीरों पर**

आक्रमण करते हैं प्रथम प्रकार के विषों की उत्पत्ति का रोकना वैद्यों और डाक्टरों का कर्तव्य है और आरोग्य विज्ञान की सीमा से बाहर है। दूसरे प्रकार की विषोत्पत्ति की रोकथाम करना जिसको आधुनिक वैज्ञानिक 'स्पर्श' या 'इन्फैक्शन' के नाम से पुकारते हैं आरोग्य विज्ञान का जिस पर हमारी पुस्तकें लिखी जा रही हैं, मुख्योपदेश है।

(४) दूषित विषों से मनुष्य शरीर को बचाकर रखने के केवल दो ही उपाय हैं। एक तो तीनों अवस्थाओं में उत्पन्न हुए दूषित पदार्थों और मलों की उत्पत्ति को यथा-शक्ति घटाकर रखना और दूसरे उत्पन्न हुए मलों को उत्पत्ति के साथ-साथ ही नष्ट करते रहना या उन दूषित पदार्थों और मलों को व्याधि रहित करते रहना। तीसरी एक और परमावश्यक बात विशेष ध्यान देने योग्य यह है कि इन उत्पन्न हुए विषों से जल और वायु का सम्पर्क हटा कर रखना जिससे इन विषों के प्रमाणुओं को जलवायु एक स्थान से दूसरे स्थानों पर बहा कर या उड़ा कर न ले जा सकें।

(५) स्वास्थनाशक विषों की उत्पत्ति जो भूस्थल पर मनुष्यों के रहने वाली बस्तियों के जल और वायु को विषाक्त करती है वह केवल पार्थिव (वनास्पति तथा मांसिक

पदार्थ जैसे अन्न, फल, फूल, लकड़ी, भूसा, मांस, अण्डे, पाखाना, पेशाब आदि सब प्रकार के गलने और सड़ने वाले) पदार्थों में तीनों शेष तत्व यानी जल, वायु और अग्नि (पृथिवी और आकाश दो को छोड़ते हुए) का समकालीन एक साथ सम्पर्क करने से जो परिवर्तन उत्पन्न होते हैं और जो गलन सड़न उत्पन्न होती हैं उसकी बढ़ोतरी के बेक़ाबू हो जाने से होती है।

(६) पदार्थों की गलन और सड़न जो जल वायु और अग्नि (५०° से १५०° फ. ह) के समकालीन सम्पर्क से उत्पन्न होती है इन तीनों में से किसी भी एक तत्व के सम्पर्क को हटा देने से तुरन्त स्वरक्षिता हो जाती है। इस प्राकृतिक नियम का लाभ बहुत से विदेशी वैज्ञानिक हजारों प्रकार की खाद्य वस्तुओं को हवा बन्द टिनों में बन्द करके दूर २ के देशों में भेज कर उठा रहे हैं।

चौथा रसायनिक प्रयोग छोड़ कर खाद्य पदार्थों को सुरक्षित रखने के केवल तीन निम्नलिखित यान्त्रिक साधन हैं।

१—जल का सम्पर्क हटा देने से सुखावट (डैसीकेशन)
२—अग्नि का सम्पर्क हटा देने से बर्फ़ में रखना (रेफ़ीजैरेशन)
३—वायु का सम्पर्क हटा देने से शून्य में रखना (वैकुम)

इन तीनों प्रकार के यान्त्रिक प्रयोगों और चौथे प्रकार के रसायनिक प्रयोगों का प्राचीन भारतीयों को भली प्रकार ज्ञान था। इन चारों प्रकार के साधनों का प्रयोग प्राचीन भारतीय न केवल खाद्य पदार्थों के सुरक्षितार्थ ही करते थे जैसे अचार

५ ५ . ६
१२ (८न /  २६६२६

और मुरब्बों आदि के बनाने में, अन्न को हवा पानी से बचा कर रखने में; सब्जियाँ को सुखा कर रखने में, पके हुए भोजन को ठण्डे स्थान में रखने में एवं अवस्था नं० २ में शरीर के रोग निवारणार्थ भी जल, वायु, अग्नि जिनको वैद्यक शास्त्र ने कफ, वायु, और पित्त के नामों से सम्बोधित किया है और जिन तीनों में से कोई सा एक या अधिक तत्व की शरीर में बढ़ोतरी का नाम रोग है उनको शरीर से कम करने या हटा देने में भी महान् निपुण थे।

(७) हर खाने पीने वाली वस्तुएँ अन्न, फल आदि (पार्थिव वनास्पतिक पदार्थ) अपने उत्पत्ति के समय से विनाश के समय तक तीन अवस्थाओं से निकलते हैं।

अवस्था नं० (१) खाद्य पदार्थों को सुरक्षित रखने वाली अवस्था को कहते हैं अवस्था का प्रारम्भ अन्न, फलादि के अपने पेड़ो की डाल से अलग होते समय से होता है और अन्त इस अन्न या फल को खाने के लिये मुंह तक ले जाने पर होता है।

अवस्था नं० (२) को स्वास्थिक अवस्था कहते हैं और यह अवस्था अन्न या फल आदि को खाने के क्षण से उसके शरीर से मल के रूप में बाहर निकलने के समय तक रहती है।

अवस्था नं० (३) को मल विनाशक अवस्था कहते हैं। यह अवस्था मल शरीर से निकलने के क्षण से उसके नष्ट किये जाने के समय तक रहती है।

आरोग्य विज्ञान के क्षेत्र में अवस्था नं० १ नाज और अन्य खाद्य पदार्थों को गलने और सड़ने से सुरक्षित रखना एक विशिष्ट कार्य है जिससे दो कार्यों की सिद्धि होती है। एक तो खाद्य पदार्थों की सड़ने और गलने से बचत होती है जिससे वह देश की खाने पीने के पदार्थों की कमी में सहायता मिलती है दूसरे उनकी गलन और सड़न से जो स्वास्थनाशक विषों की उत्पत्ति हो जाती है जिनसे जल और वायु विषाक्त होकर मनुष्यों को अस्वस्थ बना देते हैं उनसे छुटकारा मिल जाता है। अवस्था नं० २ इसके क्षेत्र में नहीं आती। अवस्था नं० ३ जो मल मूत्र और दूसरे गन्दे पदार्थ मनुष्यों और उनको पालतू जानवरों के शरीर से निकलते हैं उनको शीघ्र से शीघ्र मकानों से बाहर जङ्गल में ले जाकर नष्ट कर देना और उनको मनुष्य के रहने वाले स्थानों में कम से कम समय तक रखना और वह भी ढक कर जिससे वह जल वायु और अग्नि तीनों के समकालीन सम्पर्क से बचे रहें और अधिक काल तक सड़ न सकें जिससे वायु विषाक्त न हो यह सब कार्य आरोग्य विज्ञान के क्षेत्र में आते हैं। वैसे तो आरोग्य विज्ञान के क्षेत्र में केवल दो ही अवस्था आती हैं यानी अवस्था नं० १ और ३ और अवस्था नं० २ हमारी सीमा से सर्वथा बाहर है परन्तु हम उनता इस अवस्था के विषय में अवश्य कहेंगे कि मनुष्य शरीर को यदि स्वस्थ रखा जावे तो इसके मल मूत्र में इतनी विशेष दुर्गन्ध नहीं होती जितनी एक अस्वस्थ के मल और मूत्र में होती है। सारांश यह है कि स्वस्थ मनुष्य और उसके पालतू जानवर भूस्थल का जल वायु बहुत थोड़े से परिमाण में गन्दा करते हैं और जो अनिवार्य भी हैं क्योंकि ऐसा तो सम्भव ही नहीं कि मनुष्य अपने जीवन को बिना शारीरिक गन्दगी उत्पन्न किये स्थिर रख सके।

उपरोक्त अवस्था नं० १ और ३ पदार्थों की गलन सड़न को यथाशक्ति कम करने के लिये मेरी खोज नं० ६ में बतलाए हुए तीनों प्रकार के साधनों में से किसी भी एक का प्रयोग करने से यह सड़न और गलन रोकी जा सकती है।

अवस्था नं० २ के विषय में यह बात ध्यान देने वाली है कि जैसे अवस्था नं० १ और ३ में जल, वायु, अग्नि तीनों के इकट्ठा और विशेष समकालीन सम्पर्क को एक तत्व का सम्पर्क हटा कर गलन और सड़न की क्रिया को मनुष्य के हितार्थ रोका जाता है जिससे विषोत्पत्ति न हो या कम हो, अवस्था नं० २ में विपरीत इसके जल, वायु, अग्नि तीनों इकट्ठा समकालीन सम्पर्क पर्याप्त मात्रा में मनुष्य के शरीर रक्षा के हितार्थ रखने का प्रयत्न किया जाता है जिससे गलन और सड़न जिसका नाम इस अवस्था नं० २ में पाचन क्रिया या हाज़मा है पूर्णतः हो और भोजन शीघ्र पच

जावे और शरीर स्वस्थ रहे। इस अवस्था नं० २ में यह तीनों तत्व जल, वायु और अग्नि, कफ, वायु और पित्त के नाम से पुकारे जाते हैं।

तीनों अवस्थाओं में गलन और सड़न जब तक नहीं उत्पन्न होगी जब तीनों तत्वों जल, वायु और अग्नि का इकट्ठा समकालीन सम्पर्क खाद्य पदार्थों के साथ न होगा। अग्नि से तात्पर्य उष्णता से है। सम्पर्क में आई हुई उष्णता मध्याह्न डिग्री की यदि होगी अथवा ५०° से लेकर १५०° 'फैरन हीट' तक होगी यह सड़न गलन की क्रिया पर्याप्त वेग से होगी वरना रुक जायेगी। इसी कारण यह मान लिया गया है कि मनुष्य की शारीरिक उष्णता ९८·४ डिग्री की सब से अधिक वेग से अवस्था नं० १ और ३ में सड़न और गलन और अवस्था नं० २ में पाचन करती है। यही कारण है कि बुखार में पाचन क्रिया कम हो जाती है।

(८) जल, वायु और अग्नि तीनों तत्व पार्थिव (वनास्पतिक और मांसिक) पदार्थों के सम्पर्क में इकट्ठा और समकालीन आने पर यथानुरूप गलन और सड़न उत्पन्न करते हैं यानी विशेष मात्रा में तीव्र और न्यून मात्रा में मंद परिमाण में। अग्नि में विशेषता यह है कि तीव्र प्रकार की गलन और सड़न केवल मध्याह्न उष्णता में ही उत्पन्न होती है जो ५० और १५० डिग्री फैरनहीट के भीतर होती है। इधर ५०° पर और उधर १५८ पर गलन सड़न की क्रिया पूर्णतः रुक जाती है यही कारण कि दोनों के मध्याह्न उष्णता ९८·४° ।

फैरनहीट (मनुष्य के शरीर की उष्णता) पर यह गलन और सड़न की क्रिया बड़ी तीव्रता के साथ होती है और यही कारण है मनुष्य शरीर की पाचन शक्ति ज्वर में दूषित हो जाती है।

(९) भारतीय आरोग्य विज्ञान में सब से अधिक महत्व वायु की स्वच्छता रखने पर इस कारण से दिया गया कि पृथ्वी, जल, और वायु तीनों ही पदार्थ विषों से दूषित तो होते हैं परन्तु इन तीनों पदार्थों में पृथ्वी ही एक स्थानी होने के कारण अपने विष को भी एक स्थानी रखती है जिस से उसके दूषित प्रभाव पड़ोसी पड़ौसियों तक नहीं पहुँचते। जल में और वायु में चालकता होने के कारण यह दोनों पृथ्वी के उत्पन्न हुए विष को दूर २ भेज देते हैं इन दोनों में जल की चालकता तो एक परिमित प्रकार की और केवल पृथ्वी के स्थल पर ही फैलने वाली होने के कारण इतनी तीव्रता से विष को फैलाने वाली नहीं होती जितनी वायु की चालकता जो वायु के फैलने वाली लचकीली और दबने वाली होने के कारण से होती है।

यही कारण है कि भारतीय स्वास्थ वैज्ञानिक परम्परा से वायु की शुद्धि पर ही स्वास्थ की निर्भरता को मानते चले आये हैं और अब भी मानते हैं इनका अटल विश्वास है और बिल्कुल सत्य है कि वायु की स्वच्छता ही आरोग्यता का मूलमन्त्र है। तीनों प्रकार के विषों से (ठोस, तरल और गैसीय) पृथ्वी, जल, और वायु तीनों तत्व जो इन गन्दी वस्तुओं के सम्पर्क में आते रहते हैं विषाक्त हो जाते हैं जल और वायु से यह चारों ओर के वायु मण्डल में व्यापक हो जाते हैं।

(१०) भूस्थल पर रोग फैलाने वाले विषों की उत्पत्ति केवल मनुष्य और उसके पालतू जानवरों से ही होती है न किसी जङ्गली जानवर से होती है और न किसी कीड़ों, मकोड़ों, मक्खी, मच्छरों से होती है।

(११) दूषित पृथ्वी और दूषित जल तो दृष्टिगोचर हो सकते हैं परन्तु दूषित वायु, वायु के अदृश्य होने के कारण दृष्टिगोचर नहीं हो सकती। यही कारण है कि मनुष्य उन विषों के स्थित्व से अज्ञात बना रहता है और वायु में विष फैलाता रहता है और पृथ्वी और जल की दूषितता इतनी हानिकारक और अपकारी भी नहीं होती जितनी वायु की दूषितता।

(१२) प्रकृति का अटूट नियम है कि जहाँ पर मनुष्य इन विषों की उत्पत्ति तो करते रहते हैं परन्तु इनके निवारण करने का कोई यत्न नहीं करते वहाँ पर तीनों प्रकार के (ठोस, तरल, गैसीय) पदार्थों में उनके विषों के निर्वाणार्थ एक विशेष अवधि के उपरान्त अपनी प्राकृतिक कीटाणुओं की आरोग्यता फौज़ भेज कर विष निवारण का कार्य प्रारम्भ कर देती है यही कारण है कि गन्दे पदार्थों में विभिन्न प्रकार के कीड़े शीघ्र उत्पन्न हो जाते हैं।

(१३) प्रकृति का यह भी अटूट नियम हैं कि इस आरोग्य फौज़ के वर्दीदार सिपाही अपने सफाई करने वाले कार्य में निपुण और सब प्रकार के औजारों और कार्य सम्बन्धी सामग्री से लैस होते हैं जिससे वह अपना स्वच्छता उत्पन्न करने वाला कार्य बड़ी संलग्नता से न्यून से न्यून समय में

पूरा कर देते हैं और मनुष्यों को न्यून से न्यून असुविधा या कष्ट पहुँचाते हुए ही अपना कार्य करते हैं परन्तु जिन कार्यों में कष्ट पहुँचाना अनिवार्य है वहाँ पर यह सिपाही विवश हो जाते हैं। एक आवश्यक और अतिप्रसिद्ध बात इन कीटाणुओं का यह अभ्यास है कि यह कार्य को अधूरा छोड़कर नहीं हटते चाहे इनको किसी भी साधन से कार्य क्षेत्र से हटाया क्यों न जावे और चाहे कार्यक्षेत्र में कितने भी सिपाही मारे क्यों न जावें। हाँ एक स्थिति में यह अधूरा कार्य छोड़ कर हट जाते हैं और वह स्थिति जब उत्पन्न होती है जब मनुष्य की ओर से दत्तचित्तता से कोई रसायणिक औषधि डाल कर या किसी अन्य प्रकार से उसके कार्य को हटाने यानी उस विष का निवारण करने का कोई यत्न किया जाता है। यही कारण है कि फिनाईल और फ्लिट या डी-डी-टी छिड़कने से मक्खी, मच्छर आदि कीड़े-मकोड़े भाग जाते हैं यद्यपि उनकी यह अनुपस्थिति अल्पकालिक ही होती है।

इसी प्राकृतिक सत्यता से लाभ उठाते हुए पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने बहुत से रोगों के कीटाणुओं को अलग अलग छांट लिया है और इन प्रत्येक रूपों से विभिन्न प्रकार के कीटाणुओं के स्थित्व का सूक्ष्मदर्शक शीशों से निर्णय करके रोगों का निदान कर देते हैं।

दूसरा लाभ इन प्राकृतिक आरोग्य फौज के सिपाहियों से यह उठाया जा चुका है कि जिस दवाई के छिड़कने से यह सिपाही अपने कार्यक्षेत्र से कार्य को अधूरा छोड़कर भाग जावें वही उस विष की दवाई है इस सत्यता के आधार पर ही पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने चिकित्सा करने का लाभ उठाया है।

यह बात यहाँ पर फिर विचार करने योग्य है कि पाश्चात्य वैज्ञानिकों ने एक ओर तो कीड़े, मकोड़ों, मक्खी, मच्छरों को विष फैलाने वाले, विषों का कारण और मनुष्य के प्राणघातक कह डाला है और दूसरे ओर उनके कार्यों की अटूट सत्यता पर इतना विश्वास है कि अपने निदान और चिकित्सा दोनों ही का आधार इनके अभ्यास की सत्यता पर निर्धारित कर दिया है।

पाश्चात्य वैज्ञानिकों के उपरोक्त दोनों प्रकार के साधन प्राकृतिक नियमों पर आधारित होने के कारण सत्य हैं और इनको हम भारतवासियों को विशाल हृदय से सत्य मान लेना चाहिये। केवल कीटाणुओं को विषों का कार्य ही मानना होगा कारण नहीं जैसा पाश्चात्य वैज्ञानिक केवल भूल के कारण मानते हैं क्योंकि यह बात हम को सूर्यके समान स्पष्ट है कि यह हर प्रकार के कीटाणु, मक्खी, मच्छर विषोत्पत्ति नहीं करते इसके प्रतिकूल विष निर्वाण ही करते हैं। किसी स्थान में सर्व प्रथम विष की स्थिति ही होती है उसके उपरान्त कीटाणु मक्खी, मच्छर आदि आते हैं इससे प्रथम नहीं। उपरोक्त दो प्रकार के लाभ तो रोगों के निदान और चिकित्सा करने में मनुष्यों ने इन कीटाणु, मक्खी, मच्छरों के अभ्यासों की प्राकृतिक नियमों की सत्यता से उठाए जिसका श्रेय लेखक के विचारानुकूल पाश्चात्य वैज्ञानिकों को ही है परन्तु तीसरा लाभ जो केवल इन कीटाणुओं, मक्खी, मच्छरों के केवल स्थित्व से उठाया जा सकता है वह यह है कि जहाँ पर इन कीटाणु, मक्खी, मच्छरों को देखो वहाँ पर निसंकोचता से मान लो कि वायु, जल और पृथ्वी अशुद्ध और विषाक्त है और इनकी शुद्धि होने की आवश्यकता है। सारांश में इन कीटाणुओं का केवल स्थित्व ही यह सम्बोधित करता है कि वहाँ पर जल, वायु विषाक्त है। यह विष के स्थित्व के जान लेने की विधि पुरानी विधि है कोई नया आविष्कार नहीं है।

**(१४) मनुष्यों के रहन-सहन के स्थानों में मक्खी, मच्छर आदि कीटाणुओं का न होना या बहुत कम होना इस बात का संकेत करते हैं कि वह स्थान उस समय विष से मुक्त है और वहाँ पर पृथ्वी, जल, वायु सब शुद्ध है।**

**(१५) सड़न और गलन की तीन अवस्था होती हैं, हल्की, मध्यम और तीव्र।**

(क) हलकी सड़न और गलन वह है जो पार्थिव खाद्य पदार्थों में नियमानुकूल जल, वायु और अग्नि के एक साथ के सम्पर्क से उत्पन्न होती है परन्तु बहुत ही न्यूनमात्रा में इन तीन तत्वों का सम्पर्क होता है और बहुत थोड़े समय तक। इस हलकी सड़न, गलन की अवस्था में बहुत मन्द वेग का विष उत्पन्न होता है जो साधारणतः वायु, धूप आदि से ही शोधित हो जाता है। इस अवस्था में प्रकृति अपनी कीटाणु फौज का प्रयोग नहीं करती।

(ख) मध्य प्रकार की सड़न और गलन में भी पार्थिव खाद्य पदार्थों में उपरोक्त अवस्था के समान जल, वायु, अग्नि का इकट्ठा सम्पर्क होता है और इतना होता है कि सम्पर्क देर तक रहता है और जल, वायु पर्याप्त मात्रा में होती है और अग्नि की उष्णता मध्याह्न ६८·४ फ. ह. डीग्री के समीप होती है। इसमें विषोत्पत्ति तीव्रता से होती है इस अवस्था में प्रकृति की कीटाणु, (मक्खी, मच्छर) आदि की फौज तुरन्त ही नियुक्त कर दी जाती यह अवस्था हलकी अवस्था के उपरान्त प्रारम्भ होती है।

(ग) तीव्र प्रकार की सड़न और गलन भी उपरोक्त दो अवस्थाओं की भाँति पार्थिव खाद्य पदार्थों में जल, वायु, अग्नि के इकट्ठे सम्पर्क से होता है परन्तु जल, वायु की मात्रा और भी अधिक परिमाण में होती हैं और अग्नि की उष्णता मध्याह्न उष्णता यानी ६८·४° फ. ह. डीग्री के बहुत समीप होती है जिससे सड़न, गलन बड़ी तीव्र गति से उत्पन्न होती है और बहुत हानिकारक तीव्र प्रकार के विषों की उत्पत्ति होती है इस अवस्था में प्राकृतिक कीटाणुओं की फौज बड़े वेग से कार्य करने लगती है और इस विष निर्वाण की क्रिया को पूर्ण करने के लिये जहरीले कीड़े जैसे सर्प और विच्छू तक आजाते हैं।

**(१६) दूषित जल-वायु से जब कोई सा रोग उत्पन्न हो जावे तो दो कार्य करने आवश्यक हैं एक तो रोग के कारण का नाश करना यानी जलवायु में से उस विष की शुद्धि करना जिससे वह रोग उत्पन्न हुआ है। दूसरे रोगग्रसित मनुष्यों की यथेष्ट चिकित्सा करना।**

**(१७) रोगों के फैलने के मुख्य कारण यह हैं— अवस्था नं० १ में खाद्य पदार्थों को सुरक्षित रखने के अधूरे और अपूर्ण प्रयोग।**

**अवस्था नं० २ में मिथ्याहार-व्यवहार और अवस्था नं० ३ में मनुष्य और उनके पालतू जानवरों के मलमूत्रादि गन्दे पदार्थों के निवारण के अधूरे अपूर्ण और दोषी प्रयोग।**

जैसे विष्ठा का बहुत समय तक मकानों में पड़ा रहना फिर गलियों में खुले स्थानों में पड़ा रहना और शीघ्रता से उसको नष्ट घृहों में लेजा कर नष्ट न करना। सड़ने वाले पदार्थों को शीघ्रता से मकानों से न हटाना और वहीं घण्टों या दिनों तक सड़ने देना।

**(१८) मल-विष्ठा आदिगन्दे पदार्थोंको नष्ट दो प्रकार से किया जा सकता है एक तो अग्नि से जला कर (औक्सी करण) दूसरा जल से गला कर (सड़न गलन)**

जलाने का साधन अति उत्तम है जिससे गन्दे पदार्थ तुरन्त ही अग्नि के प्रभाव से छिन्न-भिन्न होकर महान तत्वों में लीन हो जाते हैं इससे दूसरी श्रेणी में सड़न और गलन का साधन आता है जिसमें मल व विष्ठा को बाहर जङ्गल में भूमि में गढ़े खोद कर दबा दी जाती है जिससे उसका भूस्थल की खुली हुई वायु से संपर्क हट जाता है वैसे तो पर्याप्त मात्रा में वायु गढ़े में भी मल के साथ २ बन्द हो जाती है जिससे वहाँ उसको सड़ने में सहायता देती है। इस सड़न-गलन के साधन में प्रकृति की कीटाणु फौज ही गढ़ों में आनकर उसका विष निवारण करती है और उस विष्ठा को एक दूसरे उपयोगी पदार्थ के रूप में परिवर्तित कर देती है।

जहाँ तक पूर्ण नष्टता का सम्बन्ध है यह गलन-सड़न का साधन इतना पूर्ण और स्वास्थ रक्षक नहीं है जितना 'दहन' का साधन परन्तु खाद की उत्पत्ति और अन्य सुविधाओं के दृष्टिकोण से गढ़ों में दबाकर गला सड़ा कर खात में परिणित करने का साधन आजकल का प्रचलित साधन है जिसका प्रयोग आज-

कल सब ही देशों में लौकिक हो गया है। इस साधन का आधार केवल मल और गन्दे पदार्थों को किसी गड़े में इकट्ठा और वन्द करके सड़ा देना ही है भूस्थल की वायु मण्डल से उसका सम्पर्क थोड़े समय के लिये हटा दिया जाता है और इस गड़े के वन्द हो जाने से वहाँ का विष वायु मण्डल में नहीं फैलता और मल विष्ठा आदि को वहीं पर कीटाणुओं की फौज द्वारा नष्ट कर दिया जाता है।

इसी वन्द गड़ों में सड़ाने की विधि को कई एक रूप और दे दिये गये हैं जिनका सूक्ष्म विवरण नीचे दिया जाता है।

(क) एक रूप तो पुराने ढङ्ग के खतानों के गड़े जो हर शहर के वाहर म्युनिसिपल कमैटी की ओर से खोदे जाते हैं और जहाँ पर शहर भर की विष्ठा को एकत्रित करके यथाक्रम भर दिया जाता है और ऊपर से मिट्टी की मोटी तह दे दीं जाती है। चार-छै मास के उपरान्त इन गड़ों को खोला जाता है तो वहाँ पर केवल खाद बना हुआ मिलता है जिसको निकाल कर खेतों में भूमि को उपजाऊ वनाने में प्रयोग किया जाता है इस खाद में दुर्गन्ध वहुत थोड़ी-सी होती है जो मनुष्य स्वास्थ को कोई हानि नहीं पहुंचाती। (प्रथम भाग में पृष्ठ ३७ पर विधि नं० १ देखिये)।

(ख) दूसरा रूप यह है कि भूमि में कच्चे गड़े खोद कर इनमें घरों के पखानों से सीधे चीनी के नल लगा दिये जाते हैं और गड़ों को ऊपर से वन्द कर दिया जाता है। ऐसे कच्चे बने हुए गड़ों में पानी तो भूमि में शोषित हो जाता है और विष्ठा आदि गन्दे पदार्थों को प्राकृतिक कीटाणुओं की फौज खाकर मिट्टी में परिणित कर देती है। यह साधन केवल वहीं उपयोगी होता है जहाँ केवल गन्दे पदार्थों का परिमाण थोड़ा होता हो। (प्रथम भाग के पृष्ठ ३८ पर विधि नं० ५ देखिये)।

(ग) तीसरा रूप इसका आधुनिक काल के विष्ठागृह 'सैप्टिक टैन्क' है जिसमें पक्के हौज शहरों और वनी बस्तियों में मकानों के नीचे ही बना दिये जाते हैं और वायु सम्पर्क के लिये इसमें लोहे के नल लगा कर छतों के ऊपर निकाल दिये जाते हैं। इन पक्के हौजों में विष्ठा और जल मिलाकर डाल दिया जाता है और वहाँ पर विष्ठा में जल, वायु और अग्नि तीनों का एकसाथ सम्पर्क होने के कारण प्राकृतिक नियमानुकूल कीटाणु फौज वहुत बड़ी संख्या में उत्पन्न होकर उस विष्ठा के विष को नष्ट कर देती है और विषाक्त वायु नलों द्वारा वायु मण्डल में निकल कर विक्रण हो जाता है और जल नालियों

द्वारा वह जाता है यह साधन जितने लाभदायक और उपयोगी हैं उससे बहुत ज्यादा हानिकारक हो सकते हैं यदि इन हौजों से विषाक्त वायु रहने वाले मकानों में फूट निकले इस कारण से जहाँ २ पर ऐसे मल शोधक हौज मकानों के नीचे बनाए जावें वहाँ २ इनको बनाने में विशेष ध्यान इस बात पर देना चाहिये कि एक तो इनके भीतर मोटा प्लास्तर सीमेण्ट आदि का लगा कर इनकी शोषणता को रोका जावे दूसरे इसके जलवायु निकालने वाले नलों में रिसन न होनी चाहिये ।

यहाँ पर एक परमावश्यक बात फिर ध्यान देने योग्य है कि आधुनिक वैज्ञानिकों ने विष्टा और गन्दे पदार्थों के नष्ट करने में 'सड़न-गलन' के साधन की क्रिया में किस प्रकार प्राकृतिक नियमों की सत्यता का प्रयोग किया है और अपनी सब विष्टा और गन्दे पदार्थों को नष्ट करने का कार्य प्राकृतिक कीटाणु फौज को सौंप दिया है कितना बड़ा कार्य है जिसको केवल प्राकृतिक कीटाणु फौज हमारे हितार्थ नित्यप्रति कर रही है । यहाँ तो आधुनिक वैज्ञानिक मान ही जाते हैं कि यह कीटाणु फौज जिसको वे 'बैक्टीरिया' के नाम से सम्बोधित करते हैं उन सैप्टिक टैङ्कों का मल निवारण करने में आश्चर्यजनक दक्षता और तीव्रता से कार्य करती है । यह वही कीटाणु (बैक्टीरिया) है जिसको आज तक मनुष्यों के महान शत्रुओं की उपाधि दी हुई थी और जिसके लिये किसी को यह ध्यान किंचित मात्र भी न था कि एक दिन शीघ्र ही आयगा कि इनको मनुष्यों के मित्र की उपाधि भी साथ साथ देनी होगी ।

उपरोक्त दोनों विधियों के अतिरिक्त मल विष्टा आदि गन्दे पदार्थों को नष्ट करने की एक तीसरी विधि और है जिसको 'विक्रण' विधि के नाम से सम्बोधित किया जाता है । वैसे तो यह विक्रण विधि गलन और सड़न की विधि के ही अंतर्गत आजाती है परन्तु उस का एक विशेष रूप होने के कारण हम इसको तीसरी अनाश्रित विधि ही मानते हैं । क्योंकि भारतवर्ष के ग्रामों और शहरों के एक बड़े भाग में यह क्रिया प्राचीन काल से प्रचलित है और बहुत सस्ती और वैज्ञानिक स्वच्छता प्रदान करने वाली है । इस विधि का पूर्ण विवरण प्रथम भाग के पृष्ठ २६-३० पर देख लीजिये । इस विक्रण क्रिया का सिद्धान्त यह है कि बहुत से वायु-जल अथवा पृथ्वी में थोड़ी सी मात्रा में (मात्रा का परिमाण वैज्ञानिक तजुरबों से मालूम करिये) विषाक्त वायु जल या मिट्टी मिला दी जावे । इतनी न्यून मात्रा में मिलाया जाता है कि वह बड़े परिमाण के वायु जल और पृथ्वी के समुदाय इससे मनुष्यों के स्वास्थ नाशक नहीं बनते जैसे एक मात्रा तक

(·०४ प्रतिशत) कार्बनडायकसाइड वायु मनुष्यों के स्थान के वायु मण्डल में मनुष्यों के स्वास्थ को हानिकारक नहीं होती। ऐसा करने पर इस थोड़े से विषाक्त मल की स्वच्छता वायु जल और पृथ्वी में से स्वयम् धूप और वायु से ही हो जाती है और थोड़े से समय में ही हो जाती है। यह विधि भी हमारे भारतीय पूर्वजों की निकाली हुई अत्यन्त हितकारी विधि है।

**(१९) जिस स्थान को स्वच्छ करना हो और मक्खी, मच्छर और दूसरे प्रकार के कीटाणुओं से मुक्त करना हो तो वहाँ के पृथ्वी, जल, वायु तीनों तत्वों को विषों से मुक्त करके स्वच्छ कर दीजिये ऐसा करने से सर्व प्रकार के कीटाणु मक्खी, मच्छर आदि तुरन्त और स्वयम् उस स्थान से हट जायेंगे और तबतक नहीं आवेंगे जबतक फिर विषोत्पत्ति न कर दीजावे।**

पृथ्वी का स्थूल विष हटाना इतना दुर्लभ नहीं है जितना जल का स्वच्छ करना और जल का स्वच्छ करना इतना दुर्लभ नहीं है जितना वायु को विष मुक्त और स्वच्छ करना। इसी क्रम से गन्दे पदार्थों का ठोस विष इतना हानिकारक नहीं होता जितना तरल पदार्थों का विष और यह तरल विष उतना हानिकारक नहीं होता जितना वायु का विष। ठोस विषाक्त मल उस स्थान से हटा कर दूर गढ़े में दबाकर साफ किया जा सकता है। जलीय विषाक्त मल वहाँ से बहाकर किसी नदी नाले में डाल कर साफ़ किया जा सकता है और विषाक्त वायु प्रज्वलित अग्नि की अङ्गीठी या अलाव जलाकर साफ़ की जा सकती है या उलटे बिजली के पङ्खे, आदि अन्य प्रयोगों से।

**(२०) किसी भी प्रकार के कीटाणु मक्खी, मच्छर आदि मनुष्यों के हानिकारक कोई विष नहीं फैलाते और न ही कोई क्रिया मनुष्यों के हानि पहुँचाने के लिये करते हैं। यदि कई कीटाणु और मच्छरों आदि में विष होता है वह केवल दूसरे ही कार्यों के लिये होता है**

मनुष्यों को हानि पहुँचाने के लिये नहीं होता ।

मनुष्यों को इनके विष से हानि केवल मनुष्यों की त्रुटियों असावधानता और अनभिज्ञता के कारण पहुंचती है जैसे उदाहरणार्थ कोई यह कहदे कि सरकारी सफ़ाई के महकमे के सिपाही के हाथ में जो तीव्र फिनाइल की बोतल उसने देखी है वह मनुष्यों को हानि पहुंचाने के लिये थी या जो उनके पास तेज और पैने औजार कार्य करने के हितार्थ थे उन से मनुष्यों के शरीरों में चोटें लग सकती हैं या लग चुकी हैं । इसी प्रकार से यदि किसी कीटाणु, मक्खी, मच्छर या किसी अन्य जानवर से हानि पहुंच जाती है वह भी मनुष्य की अज्ञानता और असावधानता से पहुंचती है। जैसे किसी कपड़ा बुनने की या किसी और प्रकार की मशीन चल रही हो और कोई अनभिज्ञ मनुष्य उस में अपना हाथ देकर कुचल वाले ।

(२१) हर प्रकार के कीटाणु, मक्खी और मच्छर आदि केवल आवश्यकता पड़ने पर ही उत्पन्न होते हैं या दूसरे स्थान से आते हैं। वस्तुतः विष की उत्पत्ति होने के उपरान्त आते हैं और विष निवारण करते हैं। उन मक्खी, मच्छर या अन्य प्रकार के कीटाणुओं को कम करने या पूर्णतः हटाने का केवल उपाय उस विष को जिसके नाश करने के लिये यह आते हैं मनुष्यकृत उपाय से वहाँ से कम कर देना या पूर्णतः हटा देना है।

(२२) घरों या दूसरे रहने वाले स्थानों की वायु बहुधा भूस्थल के समीप वाली तहों में ही विषाक्त पदार्थों के सम्पर्क में आने के कारण विषैली हो जाती है। इसको मकानों से केवल दो ही उपायों से शुद्ध किया जा सकता है एक तो अग्नि को समीप के खुले हुए चौकों में

जलाकर भीतर की वायु खैंच कर निकालने से, दूसरे बिजली आदि के उलटे पङ्खों से (एगज़ास्ट फैन द्वारा) वायु को धकेल कर बाहर निकालने से। हर प्रज्वलित अग्नि के ढेर के ऊपर जो भूस्थल पर जलाया जाता है भूस्थल के समीप वाली वायु की तह में शून्य का गोलाकार कूप या चिमनी बन जाती है जिसके अन्तर्गत चारों ओर की भूस्थल की वायु आकृषित होकर ऊपर की ओर निकल जाती है और ऊपर से उतर कर शुद्ध वायु उसका स्थान ले लेती है। इस मत के अनुसार यह सर्व सिद्ध नियम है कि हर प्रज्वलित अग्नि के ढेर जो रहने के मकानों के समीप या खुले हुए चौकों में जलाए जाते हैं घरों की बन्द अशुद्ध वायु को स्वच्छ करते हैं।

अग्नि के प्रदीपन से जो वायु मण्डल की ओक्सीजन नष्ट हो कर कार्बनडाईऔक्साइड बनती भी है उस से जो हानि होती है वह केवल नाम मात्र ही है परन्तु लाभ अकथनीय मात्रा में होता है।

(२३) प्राचीन भारतवासी अशुद्ध वायु को स्वच्छ बनाने में अग्नि का दुहरा उपयोग करते थे यानी प्रथम तो सादी अग्नि को अङ्गीठी में प्रज्वलित करके उस में आकर्षण द्वारा घरों की बन्द और विषाक्त वायु को खैंच कर अङ्गीठी के ऊपर बनी हुई शून्याकार चिमनी से ऊपर वायु मण्डल में निकाल देने से और फिर उसी अग्नि पर कुछ वायु शोधक रोगनाशक और सुगन्धित

हवन की सामग्री को जलाकर उसके धूम्र को बन्द घरों में धकेल देने से।

(२४) क्योंकि अवस्था नं० १ और ३ में पार्थिव खाद्य पदार्थों में जल, वायु, अग्नि के इकट्ठे सम्पर्क से गलन और सड़न उत्पन्न हो जाती है। इसी नियमानुसार सब प्रकार के नाज, फल, फूल, मिठाई और अन्य खाद्य पदार्थों को जल, वायु, अग्नि तीनों में से किसी एक को कृत्रिम साधनों से निकाल देने से स्थाई सुरक्षिता पैदा हो जाती है।

१—वायु निकालकर शून्याकार (VACUUM) करके टिनों और बक्सों में विदेशों से हजारों प्रकार के खाद्य पदार्थ और सिगरटें तम्बाकू और चाय आदि आते हैं। प्राचीन भारतवासियों को इसका भली प्रकार से ज्ञान था।

२—जल निकाल कर (DESICATION) सुखा कर सैकड़ों प्रकार के फल और फूल सुखाकर रखे जाते हैं विदेशों से सैकड़ों प्रकार की खाद्य वस्तुऐं आकर बिकती है और भारतवर्ष में भी बहुत प्रकार के फल फूल सुखा कर वर्षों तक रखे जाते हैं जैसे कचरी, करेला, साग आदि इसके अतिरिक्त हजारों प्रकार की औषधियां भी कई २ वर्षों सुखा कर रखी जाती हैं।

३—अग्नि निकालने से तात्पर्य यह है कि उष्णता कम करके यानी बर्फ में रखकर खाद्य पदार्थों को अपरमित समय तक सुरक्षित रखा जा सकता है। इस नियम का भी भारतवासियों को भली प्रकार से ज्ञान था।

(२५) अग्नि में अनेक सुगन्धित, रोगनाशक और पौष्टिक पदार्थ जलाकर उनके विभिन्न प्रकार के धूम्रों से

अनेक प्रकार के वायु के विषों का निर्माण किया जा सकता है और अनेक रोगों की चिकित्सा भी की जा सकती है ।

यह धूम्र विज्ञान भारत देश की बहुत प्राचीन कला हैं अभी तक विदेशी वैज्ञानिकों ने इसके महत्व को नहीं समझा है ।

(२६) प्रकृति ने किसी भी ज़हरीले जानवर या कीड़े में कोई विष मनुष्यों को हानि पहुँचाने के लिये नहीं बनाया विशेषतः उन कीटाणुओं में जो घरों में पैदा हो जाते हैं । जिन २ कीटाणुओं में यह विष होते भी हैं वह किसी दूसरे ही कार्यों के प्रयोजनार्थ होते हैं और प्रकृति की ओर से इस बात की बड़ी सावधानी रखी गई है कि यह कीटाणुओं के विष मनुष्यों को हानि न पहुँचावें । फिर भी जहाँ मनुष्य इन ज़हरीले कीटाणुओं द्वारा अपने को हानि पहुँचा लेता है वहाँ उसकी असावधानी ही मुख्य कारण होता है ।

यह ज़हरीले कीटाणु और जानवर विष निर्वाण के कार्यों की मनुष्य हितार्थ बड़ी २ ज़टिल समस्याओं की पूर्ति करते हैं ।

मनुष्यों को विषैले कीटाणुओं से बचाने के हेतु प्रकृति ने इन विषैले कीटाणुओं में मनुष्य का भय उत्पन्न कर दिया है जिस कारण वे मनुष्य से भय भीत रहते हैं और यथाशक्ति उसके सम्पर्क में नहीं आते और मनुष्य के घरों में मनुष्य के पैदा किये हुये विषों का निर्माण करने के कर्तव्य का पालन करते हुए भी

अपने आपको मनुष्यों से अलग रखते हैं । साधारण विषैले कीटाणु जैसे बर्र ततय्या आदि जिनको अपने कर्तव्य पूर्ति के लिए मनुष्यों के रहने के स्थानों में ही आना पड़ता है उनके उड़ने में प्रकृति ने एक प्रकार का शब्द पैदा कर दिया है जिस से मनुष्य उस प्रकृति के स्वास्थ विभाग के सिपाही के विषैले हथियारों से उसका शब्द सुन कर अपने आप को बचाले । इन विषैले कीटाणुओं का विस्तृत विवरण हम इस पुस्तक के तीसरे भाग में प्रकाशित करेंगे । यहाँ केवल इतना सङ्केत मात्र बता छोड़ते हैं कि बर्र उन गन्दे स्थानों में पैदा की जाती है जहाँ गन्दे और सड़े हुए पदार्थों में चिकनाई होती है और ततय्ये वहाँ पैदा किये जाते हैं जहाँ गन्दे पदार्थों में मिठाई मौजूद होती है । यहाँ पर एक आवश्यक बात यह भी बता दी जाती है कि प्रकृति की इस स्वास्थ रक्षक फौज के नियम इतने कड़े और अटल हैं कि यथोचित चेतावनी देने के पश्चात् भी यदि मनुष्य इन सिपाहियों से सावधान नहीं रहता उनको यदि इन के स्वास्थ रक्षक कार्य सम्बन्धी हथियारों से कोई क्षति पहुंच जाती है तो वे कोई खेद प्रकट नहीं करते और निसङ्कोच अपने कार्य में सँलग्न रहते हैं ।

**(२७) किसी २ स्थानों में कभी २ थोड़े समय के लिये मक्खियें शुद्ध और साफ़ घरों में भी प्रायः क्यों आजाती हैं इसका कारण अड़ोस पड़ोस की गन्दगी ही है । यह प्रकृति की स्वास्थ फ़ौज के सिपाही अपना विष निर्वाण कार्य करने के लिये पड़ोस की गन्दगी पर नियुक्त किये जाते हैं वहाँ से अवकाश मिलने या किसी क्षणिक बाधा के उत्पन्न हो जाने पर पड़ोसी के मकान में भी कभी २ चले जाते हैं जैसे फौजें किसी रणक्षेत्र में अड़ोस पड़ोस की जगह घेर लिया करती हैं ।**

परन्तु ऐसी अवस्था में यह अपने कार्यक्षेत्र में ही अधिक समय लगाते है क्योंकि इन सिपाहियों के पास व्यर्थ खोने के लिये समय नहीं होता और न वे स्वच्छ स्थानों में कोई बाधा ही पहुंचाते है ।

# द्वितीय भाग

## द्वितीय प्रकरण

इस द्वितीय प्रकरण में हम केवल थोड़ा सा वायु के सम्बन्ध में वर्णन करके इस पुस्तक के द्वितीय भाग को समाप्त करेंगे और शेष बातों पर आगे तृतीय भाग में जब भी यह प्रकाशित किया जावेगा लिखेंगे। जैसा पीछे कई बार बताया जा चुका है कि मनुष्यों के रहने वाले स्थानों में आरोग्यता केवल 'जल' और 'वायु' को स्वच्छ रखने से ही प्राप्त हो जाती है। उनके अतिरिक्त और तीसरे कारण की ओर ध्यान देना भी व्यर्थ होगा। यही भारतीय वैज्ञानिक सिद्धान्त है और इसकी पुष्टि अनेक प्राचीन आरोग्य शास्त्र के विद्वानों जिसमें यूनानी विद्वान् भी सम्मिलित हैं, की है। कीटाणुओं या बैक्टीरिया आदि के आरोग्यता का कारण होने आदि का सिद्धान्त न केवल शिशु सिद्धान्त ही है एवं बेबुन्याद और लचर भी है जो प्राकृतिक नियमों की सत्यता की कसौटी पर कदापि नहीं ठहरता। वातावरण की स्वच्छता रखने के लिये जल को स्वच्छ रखने में हमको इतनी कठिनाई नहीं पड़ती है क्योंकि एक ओर तो जल की स्वच्छता के सम्बन्ध में मनुष्य यह भलीभाँति समझते हैं कि पीने के जल कुओं या ज़मीन के भीतर लगाये हुये नलों में से ही लिया जावे और इन दोनों का जल पहिले ही प्राकृतिक नियमों से पर्याप्त स्वच्छता लिये हुए होता है। दूसरी ओर यदि कहीं नदियों या अन्य खुले हुए स्रोतों से पीने के लिये जल लिया भी जाता है तो उसकी स्वच्छता पर्याप्त अंश में आधुनिक वैज्ञानिक विधियों या यन्त्रों द्वारा जनता या राज्य की ओर से कर दी जाती है तीसरे यदि कहीं आकस्मिक रूप में बेबशी में किसी स्थान से मनुष्य को अशुद्ध जल का प्रयोग भी करना पड़ जाता तो मनुष्यों को उसका ज्ञान होने के कारण वे शीघ्र ही उसके दूषित प्रभाव के निवारणार्थ कोई उपाय स्वयं ही कर लेते हैं।

चौथे यदि किसी स्थान का जल दूषित भी हो जावे तो जल में वायु की तुलना में बहुत कम चालकता होने के कारण उसके दोष एक स्थानीय से ही रहते हैं। वायु के दोषों के समान दूर २ व्यापक नहीं हो जाते वायु को पर्याप्त अंश में शुद्ध और स्वच्छ रखने के लिये हमारे पथ में अनेक कठिनाइयें और बाधायें हैं। वैसे तो यह एक ही बात बाकी रह जाती है जिसके हल कर डालने से हमको पूर्ण आरोग्यता की प्राप्ति हो जाती है परन्तु यह एक ही बात ऐसी है जिसकी ओर हमको पूर्ण दत्तचित्तता से ध्यान देना होगा और ध्यान देना भी केवल तब फलदायक होगा जब हम पहिले इसके (वायु के) रूप, लक्षण, क्रिया, गुणों आदि से अपने आपको भली प्रकार परिचित कर लें। इस वायु के रूप, लक्षण, क्रिया और गुणों आदि के यथार्थ ज्ञान प्राप्ति के लिये थोड़ा-सा संयम करके एक ओर तो अपने प्राचीन ग्रन्थों में विशेषतः दर्शनशास्त्रों में वर्णित सूत्रों का निरीक्षण करना होगा दूसरी ओर आधुनिक काल के विज्ञान के वर्णित साधारण यथार्थ विज्ञान के नियमों से भी परिचित होना होगा। तीसरे साथ २ प्राकृतिक नियमों का भी ज्ञान रखना होगा। इन तीनों प्रकार का ज्ञान रखते हुए जब हम इस परमावश्यक तत्व वायु का निरीक्षण करेंगे तो शीघ्र ही हमको इसके प्रति सत्य ज्ञान की प्राप्ति होगी और इन सब प्रयत्नों से लाभ यह होगा कि हम स्वयं अपने घरों की दूषित वायु को स्वच्छ करने की सैकड़ों विधियें निकाल लेंगे और उससे पूर्ण लाभ उठायेंगे। इस बात को हमारे यहाँ पर दोहराने की आवश्यकता नहीं प्रतीत होती कि भारतीय आरोग्य वैज्ञानिकों ने इसी कारण पार्थिव और जलीय दूषित पदार्थों की स्वच्छता पर इतना जोर नहीं दिया और इनके हेतु फिनाइल और पाउडर आदि के प्रयोग नहीं किये जितना वायु की स्वच्छता पर जोर दिया है और जिसके लिये अनेक प्रकार के वायु शोधक अग्नि के प्रयोग किये। उनको इस बात का पूर्णतः ज्ञान था कि वह वायु ही है जो स्वयं अपने (वायुके) दूषित प्रमाणुओं के अतिरिक्त जल और पृथ्वी के दूषित प्रमाणुओं को

—

भी आसानी से एक स्थान से दूसरे स्थान पर उड़ा लेजा कर दोष को दूर २ के स्थानों में व्यापक कर देती है।

वायु एक द्रव्य पदार्थ है जो लगभग ५० मील की गहराई में पृथ्वी के चारों ओर लिपटा हुआ है। यह एक क्रियाहीन (यह नाम इस कारण दिया गया कि इसकी स्वयं कोई क्रिया नहीं होती। जल और अग्नि के सम्पर्क से अनेक क्रियाओं की उत्पत्ति होती है) पदार्थ है अग्नि के सम्पर्क में आने पर अग्नि की दहन क्रिया और उष्णता को अति तीव्र कर देती है और जल के सम्पर्क में आने पर जल की क्रिया शीतता को तीव्र कर देती है। इसके अतिरिक्त यह महत्वशील पदार्थ भूस्थल पर शीतता और उष्णता को एक स्थान से दूसरे स्थानों पर लेजा कर वितरण कर देती है। सबसे महान कार्य इसको मनुष्यों और जानवरों को श्वास द्वारा पर्याप्त वायु अंशों को बाहर से उनके शरीरों में ले जाना और शरीरों के भीतर से दूषित वायु के अंशों को बाहर खैंच लाना है और दूसरा महान कार्य समुद्रों के ऊपर से जलवाष्प का उड़ाकर ले आना और उसको बर्फ और वृष्टि के रूप में देशों के ऊँचे पहाड़ों पर छोड़ देना है। इनके अतिरिक्त भी बहुत से कार्य यह वायु मनुष्यों के जीवन यापन हितार्थ भूस्थल पर करती रहती है। शब्द की चालकता केवल वायु ही के ऊपर आधारित और निर्भर है क्योंकि शून्य में शब्द चालकता नहीं होती वायु में अन्य गुणों के अतिरिक्त जो सूक्ष्म प्रमाणुओं (जल और पृथ्वी के प्रमाणुओं को) को उड़ा ले जाने की सामर्थ्य है और जिस शक्ति के कारण ही भूस्थल पर मनुष्यों के जीवन हितार्थ सैकड़ों प्रकार की उपयोगी घटनायें होती हैं उस शक्ति के कारण ही केवल रहने वाली बस्तियों में कुछ मनुष्यों की अज्ञानतावश उत्पन्न किये हुए विषों के कणों को भी उसी प्रकार अपने प्राकृतिक नियमानुसार एक स्थान से दूसरे स्थान पर लेजा कर वितरण कर देती है और जब-जब और जहाँ २ इन विषों और दूषित पदार्थों के ढेर बड़े २ होते हैं वहाँ पर इनमें से

निकले हुए विषों के प्रमाणु अड़ोस-पड़ोस के रहने के स्थानों में उड़कर चले जाते हैं और वहाँ के वायु मण्डल को भी उतना ही दूषित कर देते हैं जितना कि ढेर वाले स्थानों का वायु मण्डल दूषित था।

प्राकृतिक नियमानुसार वायु इन सब दूषित पदार्थों का स्वयं निर्वाण कर देती है परन्तु ऐसा करने में थोड़े समय की आवश्यकता पड़ती है और प्रकृति के नियमानुकूल वायु में विषों को वितरण करके निर्माण करने की क्षमता तो है परन्तु इस वायु की शक्ति पर निर्भर नहीं रहा जा सकता विशेषतः ऐसी अवस्था में जहाँ पर मनुष्यों की विष उत्पन्न करने और उसको बढ़ाने की क्रिया बड़ी तीव्रता से चल रही हो। ऐसी उतावलेपन की अवस्था में भी वायु मण्डल की वायु को स्वच्छ रखने के लिये केवल मनुष्य कृत कृत्रिम उपाय और साधन ही हो सकते हैं जिनके द्वारा कृत्रिम उपायों से वायु में फैले हुए विषों का निर्वाण किया जा सकता हो—यदि ऐसा मनुष्यों की ओर से न किया गया तो फिर प्रकृति अपनी कीटाणु फौज इन विषों को नष्ट करने के हितार्थ युनिक्त कर देती है जिसको हमारे आधुनिक वैज्ञानिक मित्र वैक्टीरिया के नाम से सम्बोधित करते हैं।

प्राचीन भारतीयों ने वायु शुद्धि के लिये अग्नि की अङ्गीठियों को मकानों के खुले हुए चौकों में दिन में एक या दो बार रखकर केवल वायु शून्यता की चिमनियें इन अङ्गीठियों के ऊपर वायु मण्डल में उत्पन्न करके उनके द्वारा विषाक्त वायु को ऊपर आकाश में निकाल कर और इस प्रज्वलित अग्नि में कुछ विष नाशक और सुगन्धित पदार्थों को जलाकर उनके धुओं से स्वच्छता उत्पन्न करने के महत्वशील साधन खोज निकाले थे। इस आधुनिक काल में भी इन साधनों की सत्यता उतनी ही है जितनी प्राचीन काल में थी परन्तु इस समय हम इन अपने साधनों को ही भूल बैठे हैं और इधर-उधर के व्यर्थ चक्करों में पड़ते जा रहे हैं।

वायु मण्डल की साधारण वायु चार प्रकार से क्रबद्ध की जा सकती है।

(१) घनित्व के आधार पर कि वायु का घनित्व साधारण वायु मण्डल का घनित्व है जिसमें वायु का बोझ लगभग १५ पौण्ड प्रति चटाई इञ्च होता है उससे कम है या शून्य होने के कारण बिल्कुल नहीं है या साधारण वायु मण्डल की वायु के घनित्व से बढ़ कर है।

(२) जलवाष्प परिपूर्णता के आधार पर कि प्रत्येक वायु में कितने अंशों में जलवाष्प विद्यमान है और उस वायु में कितने अंश में जलवाष्प को उठाने की क्षमता स्थिति है।

(३) तापक्रम के आधार पर कि प्रत्येक वायु में कितनी उष्णता या शीतता विद्यमान है और यह कि यह स्थिति उष्णता या शीतता तुलना में उसी स्थान की उसी समय की साधारण वायु मण्डल से (भूस्थल से छूती हुई वायु मण्डल की तह से) अधिक उष्ण है या ठण्डी।

(४) स्वच्छता के आधार पर कि प्रत्येक वायु में कितनी मात्रा में दोषी या उपयोगी स्वास्थनाशक या स्वास्थवर्द्धक पृथ्वी, जल या वायु (तीनों में से एक, दो या तीनों इकट्ठे) के कण मिले हुए हैं या वायु बिल्कुल स्वच्छ है और आधुनिक विज्ञान के आधार पर केवल ७९ प्रतिशत नाइट्रोजन और २० प्रतिशत औक्सीजन आदि लिये हुए हैं।

अब हम यहाँ साधारण जनता के हितार्थ जो वैज्ञानिक व्याख्या नहीं समझ सकते सरल शब्दों में एक दृष्टान्त देकर वायु के चारों प्रकार के भेद समझाने का प्रयत्न करते हैं।

एक साधारण मनुष्य का छोटा सा शहर का मकान जिसमें चारों ओर चार कमरे बीच में खुला चौक एक ओर दहलीज़ जिसमें बाहर से आने-जाने का मुख्य दरवाजा लगा हुआ है। चारों ओर दो २ खिड़कियें भी हैं दहलीज़ की एक ओर रसोईघर, कचा भण्डार आदि हैं दूसरी ओर पखाना और उसके नजदीक ही एक स्नानागृह बना हुआ है। मकान के बाहर दहलीज़ को मिली हुई एक छोटी सी पुष्पवाटिका है जिसमें बड़ी सुगन्धित प्रकार के देशी गुलाब आदि के पुष्प लगे हुए हैं। इस मकान में दहलीज़ से दूसरी ओर के कमरे में बैठने का कमरा बना हुआ है इस कमरे में एक ओर बाइसिकल रखा हुआ है जिसके दोनों पहियों में पूरी हवा भरी हुई है, मेज़ पर एक ५० सिगरेट का बन्द टिन रखा हुआ है। खाद्य भण्डार में कुछ मिट्टी के मटकों में अनाज भी भरा हुआ रखा है, भोजनालय में तो एक चुल्हा रोटी बनाने के लिये मौजूद ही है परन्तु उसके बाहर खुले चौक में भी एक लोहे की अङ्गीठी रखी हुई है जो कभी-कभी जल गरम करने के काम में आती है।

वायु लचलची और वितरणशील होने के कारण भूस्थल पर अपने ऊपर वाली (वायु ही की) तहों से दबी हुई होती है इससे इसमें साधारणतः एक चटाई इञ्च में १५ पौण्ड वज़न है यदि किसी स्थान पर इस वायु मण्डल में किसी कृत्रिम साधन से ऊपर से वायु किसी ऊँचाई तक थोड़ी देर के लिये निकाल दी जावे या वेगरी कर दी जावे तो चारों ओर से भूस्थल की तह से वायु आकर्षित होकर शीघ्र ही उस स्थान में घुस जायेगी। जहाँ पर उष्णता उत्पन्न की जायेगी वहाँ की भूस्थल की वायु हलकी होकर ऊपर की ओर उठना आरम्भ कर देगी और जहाँ पर अधिक शीतता उत्पन्न की जायेगी वहाँ पर वायु का घनित्व अधिक होने के कारण ऊपर की वायु नीचे की ओर बहने लगेगी। सारांश यह है कि इस छोटे से मकान ही के विभिन्न भागों में भिन्न २ भेदों की वायु विराजमान है जिसको हम आगे बतलाते हैं। अदृश्य पदार्थ होने के कारण इसके भेदों का अन्तर का अनुभव नहीं होता और वायु के

अदृश्य होने के कारण ही इसके शीघ्र स्वच्छ रखने के कार्य में अनेक बाधाएँ आती हैं। न स्वच्छ वायु दीखती है न दूषित वायु और न ही साधारण वायु केवल इसका बोध उसके कार्यों द्वारा ही किया जाता है। प्रथम श्रेणी के वायु के भेद जो घनित्व के आधार पर होते हैं उनमें से अधिक घनित्व वाली वायु बाइसिकल के पहियों के भीतर है, वायु शून्यता सिगरेट के टीन के भीतर है जो कृत्रिम साधनों से उत्पन्न की हुई होती है और साधारण घनित्व जो १५ पौण्ड प्रति इञ्च का होता है उस घनित्व वाली वायु साधारणतः सब मकानों के भीतर विद्यमान है। द्वितीय श्रेणी में वाष्प पूर्णतः पर आधारित वायु के भेद एक तो भोजनालय में अग्नि के चूल्हे के नजदीक वाली वायु में मिलेंगे जिसमें जल वाष्प केवल एक न्यून अंश में ही मिलेगी और इसके प्रतिकूल जलगृह की वायु जल वाष्प से अधिक अंशों में परिपूर्ण मिलेगी। तृतीय श्रेणी में तापक्रम पर आधारित वायु के भेद भी चूल्हे के नजदीक वाली वायु और जलगृह के नजदीक वाली वायु में मिलेंगे। चूल्हे के नजदीक वाली वायु उष्णता लिये हुये होगी और जलगृह की वायु पर्याप्त शीतता लिये हुये होगी और इन दोनों स्थानों की वायु की तुलना में मकान के **अन्य स्थानों की वायु मध्यम तापक्रम लिये हुए हागी**। चौथी श्रेणी के भेद जो केवल स्वच्छता पर आधारित हैं उन भेदों वाली वायु वह वायु है जिसमें गन्दे और दूषित पदार्थों के सूक्ष्म कण उन गन्दे और दूषित पदार्थों से वायु के सम्पर्क से सम्मिलित हो जाते हैं और उस वायु में उड़ने लगते हैं और उसी वायु के द्वारा एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाकर वहाँ के वातावरण (वायु और जल) को भी दूषित कर देते हैं। इस चौथी श्रेणी में तो सुगन्धित पदार्थों के कणों से परिपूर्ण हवन की वायु भी आ जाती है क्योंकि इस चौथी श्रेणी के भेदों का आश्रय यह है कि वह वायु जिसमें ⅕ ऑक्सीजन और ⅘ नाइट्रोजन के अतिरिक्त स्वास्थनाशक या स्वास्थवर्द्धक

पदार्थों के कण जो पृथ्वी, जल, वायु तीनों में से हो सकते हैं सम्मिलित हों ।

इस चौथी श्रेणी के भेदों वाली वायु हजारों प्रकार की होती है जिनमें विभिन्न प्रकार के गन्दे और दूषित पदार्थों से उत्पन्न हुए अनेक प्रकार के विष मौजूद होते हैं। जब पार्थिव (वनास्पतिक) पदार्थ जल, वायु और अग्नि के समकालीन सम्पर्क में आने से सड़ते हैं तो उनमें से अनेक प्रकार की दूषित गैसें (द्रव्यिक पदार्थ) उत्पन्न होकर निकलने लगती हैं और उस उत्पत्ति के स्थान पर से निकल कर वहाँ की वायु में मिल जाती हैं। ऐसी वायु इस मकान में पखाने में सब से अधिक दूषित प्रकार की मिलेगी उससे थोड़ी कम दूषित मूत्रस्थान पर और उस से कम नालियों के ऊपर मिलेगी। इन स्थानों के अतिरिक्त अनाज भण्डार में भी यह दूषित वायु अनाज के बन्द मटकों आदि में मिलेंगी। वायु कितने अंश में दूषित है और किन-किन विषों से दूषित है इसका विवरण यहाँ पर नहीं किया जा सकता बस इतना बता देना ही ठीक समझते हैं कि विष अनेक प्रकार के होते हैं जो भूस्थल पर नित्यप्रति और विशेषतः मनुष्यों और उनके पालतू जानवरों की आरोग्य नियमों के विरुद्ध स्वतन्त्र क्रियाओं द्वारा उत्पन्न होते रहते हैं। मनुष्यों के निवास स्थान और बसी हुई बस्तियें इन विषों की उत्पत्ति के मुख्य स्थान हैं। यहाँ पर ही एक परमावश्यक बात ध्यान में रख लेनी चाहिये कि प्रकृति ने इन हजारों प्रकार के विषों की निवृत्ति करने के हितार्थ हजारों ही प्रकार के (विभिन्न आकृति और बनावट वाले) कीटाणु (आरोग्यता फ़ौज़) उत्पन्न किये हैं जो पृथ्वी, जल, वायु तीनों प्रकार के क्षेत्रों में अपना कार्य करके इन विभिन्न प्रकार के विषों को नष्ट कर देते हैं। जहाँ-जहाँ और जब २ मनुष्य इन मनुष्यों और उसके पालतू जानवरों के उत्पन्न किये हुये विषों की निवृत्ति अपने कृत्रिम उपायों द्वारा करने में विलम्ब या आनाकानी करता है वहाँ २ और तब २ तुरन्त ही प्रकृति अपने अटल नियनानुसार अपनी आरोग्य फ़ौज के सिपाही यानी विभिन्न

प्रकार के कीटाणुओं को वहाँ उत्पन्न कर देती है या दूसरे स्थानों से भेज देती है जिनके द्वारा उन विषों की निवृत्ति का कार्य तुरन्त आरम्भ हो जाता है जैसा पीछे कई बार बताया जा चुका है यह सिपाही हर प्रकार के विषनाशक सामग्री और औज़ारों से लैस होते हैं इनको कोई सामग्री अपने विषनाशक कार्य की पूर्ति के लिये कहीं से लानी नहीं पड़ती। यह सिपाही अपने कार्य को अधूरा नहीं छोड़ते जबतक केवल एक ऐसी अवस्था न पैदा कर दी जावे जिससे कि भूला हुआ मनुष्य अपने भीतर जाग्रति उत्पन्न करके उन विषों की निवृत्ति करने के कार्य को फिर अपने हाथ में न ले ले।

यदि ईश्वर ने हमारी सहायता की तो आगे चलकर इस पुस्तक के तृतीय भाग में इन विषों के विभिन्न प्रकारों और इनकी निवृत्ति करने वाले कीटाणुओं के विषय में थोड़ी और मनोरञ्जक रहस्यों की बातें बताने का प्रयत्न करेंगे। यहाँ केवल इस विषय में अपने अन्वेषणों से प्राप्त हुई कुछ नवीन बातों का उल्लेख करते हैं कि मक्खी सर्व प्रकार के गन्दे और दूषित विषों को नष्ट करती है, मच्छर वायु में से हलके विषों को जो जल की अधिकता के कारण वायु में संचार कर जाते हैं उनको नष्ट करता है जूँ मनुष्य के शरीर से निकले हुए पसीने के सड़ने पर जो दूषित मल बन जाता है उसकी निवृत्ति करती है, बर्र चिकने-पदार्थों के सड़ने से उत्पन्न हुए मल की निवृत्ति करती है और ततैया मिठाई के सड़ने से जो मल बनते हैं उनकी निवृत्ति करता है। यदि वैज्ञानिक महोदय निस्पक्षता से इन प्राकृतिक फ़ौज़ के कीटाणुओं के विभिन्न स्वच्छता सम्बन्धी क्रियाओं का निरीक्षण करें तो उनको इन प्राकृतिक नियमों की सत्यता की हजारों बातों का स्वयं ज्ञान हो जावेगा। आरोग्य विज्ञान में चौथी श्रेणी के वायु के भेदों का पूर्णतः ज्ञान होना परमावश्यक है। इसके अतिरिक्त प्रथम श्रेणी के भेदों में वायु शून्यता का पूर्ण ज्ञान होना भी आवश्यक है क्योंकि जैसा पहिले बताया जा चुका है, वायु शून्यता में रखने से कोई भी पार्थिव

(वनास्पतिक) पदार्थ सुरक्षित रखा जा सकता है क्योंकि उस पदार्थ का हमारे सिद्धान्तानुकूल वायु के निकल जाने से समकालीन सम्पर्क टूट जाता है। वैसे तो गंदे और दूषित पदार्थों के सम्पर्क से जो विषवायु में समावेश हो जाते हैं उनका मनुष्यों के तत्कालीन परीक्षा करने के साधन तीन प्रकार के यहाँ बतलाये जाते हैं जो वायु में तीन प्रकार की स्वास्थ नाशक अंश में स्थित्व को संबोधित करते हैं। यह तीन गैसें यह है। (१) कार्बनडाइऑक्साईड (२) सल्फेटड हाईड्रोजन (३) अमोनिया।

वायुमंडल में कार्बन डाईऑक्साइड की अधिकता में यदि थोड़ासा चूने का पानी बनाकर किसी कांच के गिलास में भरकर थोड़ी देर रक्खा जावेगा तो इस पानी के ऊपर एक प्रकार की पपड़ी जम जायगी। साधारण भूस्थल से छूते हुए वायुमंडल में यह गैस ·० २ प्रतिशत रहती है बड़े २ गुञ्जान शहरों की वायु में ·० ६ प्रतिशत तक होजाती है इससे अधिक होना स्वास्थ नाशक है।

सल्फेटड हाईड्रोजन का वायु में थोड़ी से अंश में भी होना स्वास्थनाशक होता है। इसकी परीक्षार्थ यदि एक बोतल जल में आधी छटांक साफ काशग़री सुफेदा मिलाकर इस विलियन से सुफेद स्याही सोख की कतरनों को तर करके साफ वायुमंडल में सुखा दिया जावे। जब यह स्याही सोख की कतरने दूषित वायु में रखदी जावेंगी तो यदि उस दूषित वायु में सल्फेटड हाईड्रोजन होगी तो इन कतरनों का रंग स्याह पड़ जायगा।

अमोनिया का भी वायु में थोड़ी से अंश में भी होना स्वास्थ नाशक है इसकी परीक्षार्थ यदि एक बन्द शीशी में नमक का तेजाब लेजाकर जहाँ की वायु की परीक्षा करनी हो वहाँ जाकर उस शीशी की डाट खोल दी जावेगी तो यदि यहाँ की वायु में अमोनिया मौजूद होगा तो शीशी के ऊपर धुवां बनकर उड़ता दिखाई पड़ेगा।

स्वस्थ मनुष्य के नासिका की सूंघने की शक्ति को वायु के विषों का बड़ी जल्दी बोध हो जाता है। यहाँ पर बड़े स्पष्ट और दृढ़ शब्दों में इतना एक बार फिर बतलाकर इस द्वितीय भाग के विवरण को समाप्त करते है कि वायु को अधिक विषाक्त होने से भी प्रकृति के नियमानुकूल विभिन्न प्रकार के उड़ने वाले कीटाणु बचाते रहते हैं अन्यथा वायु मनुष्यों और इनके पालतू जानवरों के उत्पन्न हुये विषों से इतनी विषाक्त हो जाया करती कि इसमें एक मिनट भी रहना सम्भव नहीं था।

( समाप्त )



पुस्तकालय
गुरुकुल कांगड़ी

